# सूक्ष्मागमः

## ( क्रियापादः )

### भाषानुवाद-टिप्पणीसहितः

सम्पादकः

पं० व्रजवल्लभद्विवेदः




प्रकाशकः

शैवभारती-शोधप्रतिष्ठानम्

जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी-२२१००१

शोधप्रकाशन-ग्रन्थमाला — २

# सूक्ष्मागमः

## ( क्रियापादः )

## भाषानुवाद-टिप्पणीसहितः

सम्पादकः

**पं० व्रजवल्लभद्विवेदः**

शैवभारती-शोधप्रतिष्ठान-निदेशकः

प्रकाशकः

**शैवभारती-शोधप्रतिष्ठानम्**

जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी-२२१००१

*Research Publications Series — 2*

# SŪKṢMĀGAMAḤ

## KRIYĀPĀDAH

Translation with Notes

*Edited by*

**Pt. Vrajavallabha Dwivedi**

Director, Shaiva Bharti Shodhapratisthan

**SHAIVA BHARATI SHODHA PRATISHTHANAM**

Jangamawadimath, Varanasi – 221001

## शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के संस्थापक



**श्री काशी विश्वाराध्य ज्ञानसिंहासनाधीश्वर**

**श्री १००८ जगद्गुरु डॉ० चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामीजी का**

# शुभाशीर्वचन

भगवान् शिव ने लोकोद्धार के लिये अपने सद्योजात मुख से ऋग्वेद का, वामदेव मुख से यजुर्वेद का, अघोर मुख से सामवेद का, तत्पुरुष मुख से अथर्ववेद का और ईशान मुख से अट्ठाईस शैवागमों का आविर्भाव किया। कामिक से वातुल पर्यन्त इन शैवागमों की संख्या अट्ठाईस है। प्रत्येक आगम ज्ञानपाद, क्रियापाद, योगपाद और चर्यापाद नामक चार पादों से युक्त है। भारतीय सनातन धर्म-दर्शन के ये निगमागम ही मूल आधार हैं। सभी सनातन धर्मावलम्बी निगमागमोक्त धर्माचरण से ही परम पुरुषार्थ को पा रहे हैं।

निगम और आगम भगवान् शिव से ही प्रादुर्भूत हैं, अत एव परस्पर विरुद्धार्थक नहीं है। श्री नीलकण्ठ शिवाचार्यजी ने अपने क्रियासार ग्रन्थ के प्रथमोपदेश में इस विषय का इस प्रकार समर्थन किया है—

परस्पराविरुद्धार्थाः शिवोक्ता निगमागमाः।
अल्पबुद्धिभिरन्योन्यं विरोधः परिकल्प्यते॥

उपर्युक्त अट्ठाईस शैवागमों के पूर्व भाग में शैव धर्माचरण और उत्तर भाग में वीरशैव धर्माचरण प्रतिपादित है। यह बात सिद्धान्तशिखामणि के निम्न वचन से सिद्ध होती है—

> सिद्धान्ताख्ये महातन्त्रे कामिकाद्ये शिवोदिते।
> निर्दिष्टमुत्तरे भागे वीरशैवमतं परम्॥ (सि० शि० ५।१४)

भगवान् शिव के द्वारा शैवागमों के उत्तर भाग में प्रतिपादित उस वीरशैव सिद्धान्त को भगवान् शिव के ही आदेश के अनुसार श्री रेणुक, श्री दारुक, श्री घण्टाकर्ण, श्री धेनुकर्ण और श्री विश्वकर्ण नामक पाँच आचार्यों ने भूलोक में प्रतिष्ठापित कर अनेक महर्षियों को इसका उपदेश किया है। इन आचार्यों के द्वारा उपदिष्ट वह सिद्धान्त सिद्धान्तशिखामणि आदि ग्रन्थों में संगृहीत है। इस प्रकार शिवोक्त वीरशैव सिद्धान्त उपर्युक्त पंचाचार्यों द्वारा भूलोक में प्रतिष्ठापित हुआ, अतः श्री जगद्गुरु पंचाचार्यों को वीरशैव धर्म के संस्थापकों के रूप में माना गया है।

सुविपुल वह प्राचीन आगम साहित्य दुर्लभ होता जा रहा है। अभी हमारे संस्थान के शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के द्वारा चन्द्रज्ञानागम, सूक्ष्मागम, मकुटागम और कारणागम नामक चार आगमों का प्रकाशन हिन्दी भाषानुवाद, टिप्पणी और परिशिष्टों के साथ करते हुए हमें अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है। इस कार्य के लिये हमारे शोध प्रतिष्ठान के आगम-तन्त्रशास्त्र के विशेषज्ञ निदेशक, राष्ट्रियपण्डित माननीय प० व्रजवल्लभ द्विवेदी का उल्लेखनीय योगदान रहा है। आपने उक्त चार आगमों में से प्रथम तीन का संपादन, टिप्पणी आदि कार्य स्वयं किया है और कारणागम का संपादन प्रो० रामचन्द्र पाण्डेय ने किया है। इन दोनों विद्वानों के सहयोग से, प्रतिष्ठान की परामर्शदात्री समिति के सौजन्य से और यहाँ अध्ययनरत प्रबुद्ध छात्रों के प्रयत्न से यह प्रकाशन-कार्य सुचारु ढंग से सम्पन्न हुआ है।

श्री जगद्गुरु विश्वाराध्य जी के आविर्भाव-काल महाशिवरात्रि के पावन पर्व पर इन चारों आगमों को हम शिवार्पित कर रहे हैं। हम आशा करते हैं कि इनके प्रकाशन से जिज्ञासु विद्वानों तथा शोध-छात्रों को समुचित लाभ होगा। इस कार्य के सम्पादन में तत्परता से लगे हुए सभी महानुभावों पर श्री जगद्गुरु विश्वाराध्य जी का, काशी विश्वेश्वर और माता अन्नपूर्णा का निरन्तर कृपाशीर्वाद रहे।

महाशिवरात्रि, २०५० वि. **इत्याशिषः**

# प्रकाशकीय वक्तव्य

शिवोपासना की पद्धति हमारे भारतवर्ष में सबसे प्राचीन एवं अत्यन्त महत्त्वपूर्ण मानी जाती है। ऋक्, यजुः और अथर्व वेदों में शिव के ईश, ईश्वर, रुद्र, शितिकण्ठ, सर्वज्ञ, कपर्दी आदि अनेक नाम पाये जाते हैं। ऋग्वेद के ६०-७० सूक्तों में शिव के नाम, प्रभाव और स्वरूप आदि का वर्णन है। यजुर्वेद में क्रोधित शिव को शान्त करने के लिये शतरुद्र का स्वतन्त्र विधान किया गया है। इस वेद का सोलहवाँ अध्याय तो रुद्रमहिमा का प्रत्यक्ष प्रमाण ही है।

"नमः शम्भवाय च मयोभवे च नमः शङ्करायराय च
मयस्कराय च नमः शिवाय च शिवतराय च" (यजुर्वेद १६।४१)।

इस मन्त्र में शिव की परम पावन महिमा का सम्पूर्ण रस भरा हुआ है। अथर्ववेद में इनको सहस्रचक्षु, तिग्मायुध, वज्रायुध और विद्युच्छक्ति आदि बताया गया है।

वैदिक साहित्य की तरह तन्त्रसाहित्य, इतिहास, पुराण, उपनिषद्, ब्राह्मणग्रन्थों में, आरण्यकों में और स्मृतियों में भी शिव की उपासना वर्णित है। तन्त्रों की रचना ही उमा-महेश्वर संवाद पर है। तन्त्रों के द्वारा भगवान् शंकर ने अपने महत्त्व को लेकर अनेक रहस्यों का उद्घाटन किया है। सम्पूर्ण तन्त्रसाहित्य शिवस्वरूप, शिवमहिमा, शिवोपासना, लिंगार्चनपद्धति, लिंगपूजा के विधान से भरा हुआ है।

कामिक आदि अट्ठाईस आगम शैवागम कहलाते हैं। इन आगमों का प्रचार एवं प्रसार कम होने से प्रत्येक धार्मिक जिज्ञासु उनका लाभ नहीं उठा पा रहे हैं। उन सभी जिज्ञासुओं के लिये उनका हिन्दी भाषानुवाद करके जब उनको प्रस्तुत किया जायगा, तब शैवागमों का महत्त्व क्या है? यह पता चलेगा। सरल एवं सुलभ हिन्दी भाषा में शैवागमों का न होना खेद की बात है। इस कमी को पूर्ण करने के लिये हमारे परमपूज्य श्रद्धेय श्री १००८ जगद्गुरु डॉ० चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामीजी जंगमवाड़ी मठ के बहु प्रयास से प्रस्तुत चन्द्रज्ञानागम, सूक्ष्मागम, मकुटागम और कारणागम इन चार आगमों को अपने मठ के शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के द्वारा हिन्दी भाषानुवाद के साथ प्रकाशित करवाया जा रहा है। उनके आदेश को शिरोधार्य करते हुए अभी हम इन चार आगमों को पाठकों के समक्ष प्रस्तुत कर रहे हैं।

महास्वामी जी के आदेशानुसार शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के निदेशक आगम-तन्त्रशास्त्र के विद्वान् राष्ट्रिय प० श्री व्रजवल्लभ द्विवेदी जी ने इन आगमों में से प्रथम तीन का तथा दिल्ली विश्वविद्यालय के बौद्ध दर्शन विभाग के पूर्व अध्यक्ष प्रो० श्री रामचन्द्र पाण्डेय ने कारणागम का सरल हिन्दी भाषानुवाद, आवश्यक टिप्पणियों और परिशिष्टों के साथ सम्पादन किया है। अतः आप लोगो को मैं सर्वप्रथम धन्यवाद समर्पित करता हूँ।

उपर्युक्त चारों शैवागम सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के वेदान्त विभागान्तर्गत शक्तिविशिष्टाद्वैत वेदान्त की आचार्य परीक्षा में १९८४ ई० से पाठ्यग्रन्थों के रूप में स्वीकृत हैं। इस शुभ कार्य के लिये वेदान्त विभागाध्यक्ष प्रो० देवस्वरूप मिश्र महोदय जी प्रसंशा के पात्र हैं। इस ग्रन्थ के प्रकाशन कार्य में मठ के काशी वीरशैव विद्वत्संघ के कार्यदर्शी श्री ष० ब्र० मरुलसिद्ध शिवाचार्यजी, तोण्टदार्य देव, विश्वनाथ देव, सिद्धराम देव, शिवयोगी स्वामी मैसाळ, श्री महादेव शिवाचार्यजी, श्री विरूपाक्ष शिवाचार्य, सिद्धराम देव सुरकोड, राचोटी देव, मलेयोगीश्वर देव, चिदानन्द तथा विशेष रूप में डॉ० जी० सी० केण्डदमठ आदि सदस्यों ने प्रेस कापी, विषय सूची, श्लोकार्धानुक्रमणी तथा अन्य परिशिष्टों को तैयार करने में हमें अपना अमूल्य समय देकर सहयोग किया है, अत: वे सभी धन्यवाद के पात्र हैं।

हमारी प्रार्थना के अनुसार विशेषत: सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के कुलपति एवं शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के संरक्षक प्रो० वी० वेंकटाचलम् महोदय जी का भी समय-समय पर बहुमूल्य परामर्श मिलता रहा है। अत: मैं उनके प्रति भी हार्दिक कृतज्ञता व्यक्त करता हूँ। प्रस्तुत आगम ग्रन्थों का लोकार्पण कार्य प्रो० बलदेव उपाध्याय जी एवं प्रो० बटुकनाथ शास्त्री खिस्ते जी ने अपने करकमलों से करके महनीय उपकार किया है, एतदर्थ मठ उनके प्रति भी आभार प्रदर्शित करना अपना कर्तव्य समझता है।

इन ग्रन्थों के मुद्रण कार्य को समय से पूरा करने में उल्लेखनीय सहयोग के लिये जौहरी प्रोसस एवं प्रिन्टिंग प्रेस और खण्डेलवाल प्रेस के मालिकों को तथा कर्मचारीगण को भी धन्यवाद प्रस्तुत करते हैं। साथ ही साथ प्रत्यक्ष एवं परोक्ष रूप में सहायता देने वाले सभी जनों के प्रति मेरी कृतज्ञता समर्पित है।

सभी जिज्ञासु पाठकों से हमारा अनुरोध है कि वे अवश्य इन ग्रन्थों को एक बार मनोयोगपूर्वक पढ़ें एवं अधिकाधिक लाभ उठावें।

**१०-३-९४, महाशिवरात्रि।**
शैवभारती शोध प्रतिष्ठान
जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी।

**विनीत**
डॉ० महेश्वर देव, प्रबन्धक
जंगमवाड़ी मठ (वाराणसी)

# प्रस्तावना

संवत् २०५० वि० के अपने श्रावणमासीय शिवपूजा अनुष्ठान के शुभ अवसर पर काशी के जंगमवाडी मठ के श्री १००८ जगद्गुरु डॉ० चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामीजी ने श्री जगद्गुरु विश्वाराध्य जनकल्याण प्रतिष्ठान के तत्त्वावधान में शैवभारती शोध प्रतिष्ठान की स्थापना का शुभ संकल्प लिया था और बाद में पुरुषोत्तम मास के निमित्त प्रयाग में आयोजित शिवपूजा अनुष्ठान के अवसर पर दि० २०-८-९३ को उक्त दोनों प्रतिष्ठानों की सविधि स्थापना के साथ यह शुभ संकल्प कार्य रूप में परिणत हो गया। वीरशैव सिद्धान्त की अभिवृद्धि में सहायक शैवागम की पाशुपत, सिद्धान्तशैव और प्रत्यभिज्ञा शाखाओं के साथ प्रधानत: वीरशैव सिद्धान्त के प्रतिष्ठापक आगमों का और उनके आधार पर निर्मित शास्त्रीय ग्रन्थों का प्रकाशन करना एवं उन पर शोधसामग्री प्रस्तुत करना शैवभारती शोध प्रतिष्ठान का प्रधान लक्ष्य निर्धारित किया गया है। इसके उद्देश्य और कार्यक्रम का विस्तृत विवरण अलग से प्रकाशित किया जा रहा है। अभी हमे शैवभारती शोध प्रतिष्ठान की ओर से भाषानुवाद, टिप्पणी और परिशिष्टों के साथ द्वितीय पुष्प के रूप में सूक्ष्मागम को विज्ञ पाठकों के सामने प्रस्तुत करते हुए अपार हर्ष हो रहा है।

इस ग्रन्थमाला के प्रथम पुष्प के रूप में प्रकाशित चन्द्रज्ञानागम की प्रस्तावना में सप्रमाण यह बताया गया है कि 'सिद्धान्त' नाम से प्रसिद्ध कामिक आदि २८ आगमों के उत्तर भाग में वीरशैव मत का सविशेष प्रतिपादन हुआ है। भगवान् शिव के द्वारा शैवागमों के उत्तर भाग में प्रतिपादित उस वीरशैव सिद्धान्त को भगवान् शिव के ही आदेश से श्री रेणुक, श्री दारुक, श्री घण्टाकर्ण, श्री धेनुकर्ण और श्री विश्वकर्ण नामक पाँच आचार्यों ने भूलोक में प्रतिष्ठापित कर अनेक महर्षियों को इसका उपदेश किया। इन आचार्यों के द्वारा उपदिष्ट वह सिद्धान्त सिद्धान्तशिखामणि आदि ग्रन्थों में संगृहीत है। इस प्रकार शिवोक्त वीरशैव सिद्धान्त उपर्युक्त पंचाचार्यों के द्वारा भूलोक में प्रतिष्ठापित हुआ, अत: श्री जगद्गुरु पंचाचार्यों को वीरशैव धर्म के संस्थापकों के रूप में माना जाता है।

वहाँ सिद्धान्त शैवागमों (१० शिवागम और १८ रुद्रागम) का परिचय देते हुए इनकी नामावली दी गई है और बताया गया है कि सूक्ष्मागम का शिवागमों में सातवाँ स्थान है। इसी को सूक्ष्मतन्त्र भी कहते हैं। प्रस्तुत अंश उसका उत्तर भाग है। इसका केवल दस पटल वाला क्रियापाद ही उपलब्ध है। देवी और महेश्वर के संवाद के रूप में यह निबद्ध है। कैलास शिखर पर आसीन भगवती पार्वती प्रश्न करती हैं और भगवान् शिव

उनका समाधान करते हैं। भगवती कहती हैं कि हे परमेश्वर! आप श्रुतियों और तन्त्रों का, अर्थात् निगम और आगम का सारा रहस्य जानते हैं। मैंने आपके मुख से अनेक तन्त्रों को सुना है, किन्तु इन सबको सुनने से मेरा चित्त चंचल हो उठा है, अतः आप मेरे चित्त के समाधान के लिये सार रूप में कुछ कहने की कृपा कीजिये। उत्तर में भगवान् कहते हैं कि निगम, शास्त्र, पुराण, आगम तो अनेक हैं,किन्तु इनसे सम्यक् ज्ञान की जानकारी नहीं मिल पाती, अतः परमार्थ वस्तु की जानकारी के लिये तुम्हें सूक्ष्मतन्त्र का उपदेश कर रहा हूँ। तुम उसे सावधानी से सुनो। इसके बाद परमेश्वर महान् परतर तत्त्व शिव का स्वरूप बताते हैं।

यहाँ भगवान् शिव के स्थाणु, सादाख्यपंचकातीत, षडध्वकर्ता और पशुपाशविमोचक — ये चार विशेषण हमारा ध्यान विशेष रूप से आकृष्ट करते हैं। कूर्मपुराण (१।१०।३९-४०) में बताया गया है कि भगवान् शिव ने ब्रह्मा के मलिन सृष्टि की रचना के प्रस्ताव को अस्वीकार कर दिया। वे अपने निश्चय पर अटल रहे, इसलिये उनको स्थाणु कहा जाता है। इसी प्रसंग में वहाँ (१।१०।४०-४१) शिव के ज्ञान, वैराग्य आदि दस अव्यय तत्त्वों की भी चर्चा की गई है। पाँच सादाख्य तत्त्वों का निरूपण इसी आगम के प्रथम पटल में किया गया है। इस पाँचों सादाख्य तत्त्वों से यह परशिव अतीत है। छः अध्वाओं के विषय में यहाँ पृ० ३ पर टिप्पणी दी गई है। इनके कर्ता भगवान् शिव हैं। पति, पशु और पाश नामक तीन तत्त्व सभी शैवशास्त्रों में वर्णित हैं। पतिस्वरूप भगवान् शिव ही जीव रूप पशुओं को माया आदि पाशों से छुड़ाते हैं, अतः इनको पशुपाशविमोचक कहा जाता है।

इस प्रकार परात्पर शिवतत्त्व का स्वरूप बताकर आगे यहाँ प्रथम पटल में ही पराशक्ति, आदिशक्ति, इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति नामक [1]पाँच शक्तियों का निरूपण कर बताया है कि एक ही शक्ति पाँच स्वरूप धारण कर लेती है। आगे निर्गुण शिव कैसे सगुण हो जाते हैं और उनसे सादाख्य तत्त्व की अभिव्यक्ति कैसे होती है? एक ही शिवतत्त्व द्विविध, त्रिविध और पंचविध कैसे हो जाता है? इन विषयों पर प्रकाश डालते हुए यहाँ इनके नाम और रूप का वर्णन करके शिवसादाख्य, अमूर्तसादाख्य, मूर्तसादाख्य, कर्तृसादाख्य और कर्मसादाख्य नामक पाँच सादाख्य तत्त्वों का स्वरूप[2] विस्तार से बताया

---

१. अनुभवसूत्र (३।२३-२७) में शान्त्यतीतोत्तरा, शान्त्यतीता, शान्ति, विद्या, प्रतिष्ठा और निवृत्ति नामक छः कलाओं का तथा चिच्छक्ति, पराशक्ति, आदिशक्ति, इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति नामक छः शक्तियों का निरूपण मिलता है। वहाँ कहा गया है कि ये परस्पर पर्यायवाची शब्द हैं, अर्थात् उक्त षड्विध शक्तियाँ ही छः कलाओं का स्वरूप धारण कर लेती हैं।

२. पांडिचेरी से प्रकाशित रौरवागम के द्वितीय भाग के परिशिष्ट (पृ० २१६-२२२) में भी इसी पद्धति से पाँच सादाख्य तत्त्वों का स्वरूप वर्णित है।

गया है। यहाँ (१।२९) स्पष्ट कर दिया गया है कि सगुण सदाशिव ही सादाख्य तत्त्व कहलाता है। पटल के अन्त में भगवान् की २५ लीलाओं की नामावली देकर कहा गया है कि मुक्ति की कामना करने वाले व्यक्तियों को एकमात्र शिव का ही सदा ध्यान करना चाहिये।

द्वितीय पटल के प्रारंभ में भगवती प्रश्न करती हैं कि आपने तो सभी तन्त्रों में पहले यह बताया था कि महादेव के अतिरिक्त इस संसार में दूसरा कोई नहीं है। अब आप महेश्वर को जगत् का कारण बता रहे हैं और उनकी विभिन्न लीलाओं की भी चर्चा करते हैं। इसके उत्तर में महेश्वर कहते हैं कि यहाँ प्रथम पटल में वर्णित सभी स्वरूप मेरे ही हैं। परमात्मा के लीलारूप तो अनेक हैं, किन्तु उनमें से ये २५ रूप उपासना के लिये अधिक उपयोगी हैं। इतना कह कर भगवान् शिव इस पूरे पटल में इन लीलाओं का निरूपण करते हैं और कहते हैं कि ब्रह्मा इत्यादि समस्त देवता भगवान् की शक्तियों के ही विलास हैं। इनसे बढकर या इनके बराबर अन्य कोई देवता नहीं है, अतः मुक्ति की कामना वाले व्यक्ति को एक मात्र शिव की ही शरण में जाना चाहिये।

विभिन्न शैव पुराणों में भगवान् शिव की इन लीलाओं का वर्णन मिलता है। काशी ज्ञानसिंहासन के ८४वें पीठाधीश्वर श्री १००८ जगद्गुरु वीरभद्र शिवाचार्य महास्वामी जी ने अपने ग्रन्थ "शिवपञ्चविंशतिलीलाशतकम्" में इनका वर्णन किया है। उस ग्रन्थ को भाषानुवाद के साथ शीघ्र प्रकाशित किया जायगा। उस समय अन्यान्य प्रमाणों से परिपुष्ट इन २५ शिवलीलाओं के ऊपर भी विशेष प्रकाश डाला जायगा। रौरवागम के क्रियापाद के ३५वें अध्याय में भगवान् शिव के सुखासन, सोमास्कन्द, वृषारूढ, त्रिपुरारि, चन्द्रशेखर, कालहारि, कल्याणमूर्ति, नृत्यरत, भिक्षाटन, कंकाल, अर्धनारीश्वर और दक्षिणामूर्ति नामक स्वरूपों की प्रतिमा-निर्माण की पद्धति बताई गई है। वहाँ इनके चित्र भी दिये गये हैं। ये स्वरूप उक्त लीलाओं में ही अन्तर्भूत हैं।

तृतीय पटल में मन्त्र का स्वरूप निरूपित है। सबसे पहले यहाँ ७ करोड़ मन्त्रों में शिव-मन्त्रों की श्रेष्ठता बताई है। शैव-मन्त्रों में एकादश मन्त्रों की, उनमें अघोर मन्त्र की तथा उसमें भी पंचाक्षर मन्त्र की श्रेष्ठता को बताते हुए कहा गया है कि इस पंचाक्षर मन्त्र से समस्त शास्त्रों की और देव-गन्धर्व आदि की सृष्टि होती है। इस प्रकार पंचाक्षर मन्त्र की महिमा को बताने के बाद यहाँ पंचाक्षर और षडक्षर मन्त्रों के उद्धार की पद्धति प्रदर्शित है और पंचाक्षर मन्त्र के समान ही षडक्षर मन्त्र की भी महिमा गाई गई है। आगे मन्त्र का संक्षेप में विनियोग बता कर उनके प्रत्येक वर्ण के ऋषि, देवता, छन्द, स्वर, वर्ण, मुख आदि का निरूपण किया गया है। आगे [३]करन्यास, अंगन्यास और षडंगन्यास का

---

३. षडक्षर मन्त्र के करन्यास, अंगन्यास और षडंगन्यास का स्वरूप और उसके सृष्टि, स्थिति तथा संहार क्रम का स्वरूप परिशिष्ट में देखिये। षडंगन्यास से अभिप्राय यहाँ ईश्वर के सर्वज्ञता आदि छः अंगों से है।

स्वरूप संक्षेप में बता कर शिव के ध्यान और पूजाविधि का वर्णन करते हुए त्रिविध जप का स्वरूप बताया है। आगम-तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों में ही नहीं, मनुस्मृति जैसे स्मार्त ग्रन्थों में भी त्रिविध जप का उल्लेख मिलता है, किन्तु यहाँ का मानस जप का लक्षण सबसे विलक्षण है। यहाँ जप की समाप्ति पर निर्याण[४] मुद्रा का प्रदर्शन विहित है। प्रसंगवश मन्त्र के [५]पुरश्चरण की विधि को संक्षेप में बता कर काम्य जप की विधि को बताते हुए पुनः षडक्षर मन्त्र की महिमा गाई गई है। आगे अक्षमाला (जपमाला) की निर्माण की विधि बता कर उस पर जप किस प्रकार किया जाय, उसका संस्कार कैसे किया जाय और उसको गुप्त कैसे रखा जाय, यह सब बता कर अन्त में पुनः पंचाक्षरी विद्या एवं षडक्षरी मन्त्र की महिमा गाते हुए जप की महिमा का, उसकी गोपनीयता का और योग्य शिष्य को ही इस पूरी विधि का उपदेश देने का निर्देश किया गया है। इस प्रकार सूक्ष्मागम का यह तृतीय पटल [६]मन्त्र और जप संबन्धी महत्त्वपूर्ण सामग्री से समृद्ध है।

चतुर्थ पटल में षडक्षर मन्त्र के रहस्य को स्पष्ट किया गया है। सर्वप्रथम यहाँ साकल्य, शांभव, सौख्य, सावश्य और सायुज्य नामक पाँच [७]प्रणवों का निरूपण किया गया है। गणेशसहस्रनाम के 'पञ्चप्रणवभावित:' इन नाम में पाँच प्रणवों की चर्चा आई है, किन्तु उनका वास्तविक स्वरूप हमें यहीं देखने को मिलता है। षडक्षरी मन्त्र के प्रत्येक वर्ण के स्वरूप का विस्तार से वर्णन करते हुए यहाँ पाँच प्रणवों की उद्धार-विधि को बता कर उनके स्वरूप का विश्लेषण किया गया है। यह भी बताया गया है कि पंचाक्षर मन्त्र ही प्रणव से युक्त होने पर षडक्षर मन्त्र कहलाता है। आगे षडक्षर मन्त्र की षट्तत्त्वरूपता, षट्स्थलरूपता, षड्लिंगरूपता आदि का विवरण देते हुए कहा गया है कि षडात्मक यह सारा जगत् षडक्षर मन्त्र से प्रसूत है। यहाँ पुनः षडक्षर और पंचाक्षर मन्त्र की महिमा को बता कर अन्त में इस मन्त्र के अधिकारी के लक्षणों का स्पष्ट निरूपण किया गया है।

---

४. जप की समाप्ति पर निर्याण मुद्रा के प्रदर्शन का विधान यहाँ किया गया है। इसका स्वरूप हमें अभी तक कहीं उपलब्ध नहीं हुआ।

५. पुरश्चरण की विधि पर यहाँ (३।४५-४८) संक्षेप में प्रकाश डाला गया है। इसका विस्तार चन्द्रज्ञानागम की प्रस्तावना में देखिये। महान् तान्त्रिक आचार्य भास्करराय ने नित्याषोडशिकार्णव की अपनी सेतुबन्धव्याख्या के द्वितीय विश्राम के प्रारंभ में (पृ० ११०-११८) इस विषय पर विस्तार से विचार किया है।

६. चन्द्रज्ञानागम के क्रियापाद के आठवें पटल से भी, जहाँ पर कि आठ आवरणों में से अन्तिम मन्त्र नामक आवरण का स्वरूप बताते हुए मन्त्र का, जप का और विशेष कर पंचाक्षरी विद्या का स्वरूप प्रदर्शित है, इस विषय की विशेष जानकारी मिल सकती है।

७. नेत्रतन्त्र (६।३-५) में प्रणव की ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत, सूक्ष्म और अतिसूक्ष्म नामक पाँच अवस्थाएं बताई गई हैं। गणेशसहस्रनामस्तोत्र के श्लो० १३८ के भाष्य में भास्करराय ने तार, वाग्भव, लज्जा आदि की पाँच प्रणवों के रूप में गणना की है। वस्तुतः पंचप्रणवों की सही व्याख्या हमें यहीं देखने को मिलती है।

पंचम पटल में [८]गुरु और शिष्य का स्वरूप प्रदर्शित है। यहाँ प्रथमत: गुरु के लक्षणों को बता कर उनके प्रभाव का वर्णन किया गया है और बताया गया है कि गुरु के शरीर में समस्त तीर्थों की स्थिति है। पशु, पति और पाश का संक्षिप्त स्वरूप बता कर यहाँ कहा गया है कि पाशों से आबद्ध पशुओं को उनसे छुटकारा पाने के लिये गुरु का सहारा लेना चाहिये। यहाँ विशेष रूप से इस बात का निर्देश किया गया है कि एक परिवार का एक ही गुरु होना चाहिये। आगे शिष्य का लक्षण बता कर कहा गया है कि शिष्य की परीक्षा कर गुरु को उसे शिवाचार[९] का उपदेश करना चाहिये। [१०]भस्म और रुद्राक्ष के धारण की पद्धति की यहाँ संक्षेप में चर्चा है और कुछ न्यासों[११] का भी उल्लेख है। इसके बाद इष्टलिंग के संस्कार की पद्धति बता कर अन्त में वीर माहेश्वर के आचार और निष्ठा का गंभीर विवेचन किया है तथा कहा है कि ऐसा करने से व्यक्ति के जन्म-जन्मान्तर के संचित एवं प्रारब्ध[१२] कर्म भी तत्काल नष्ट हो जाते हैं।

छठे पटल के प्रारंभ में देवी [१३]लिंगतत्त्व के स्वरूप की जिज्ञासा करती हैं और पूँछती हैं कि इष्टलिंग की पूजा कैसे की जाती है और उसका फल क्या है? इसके उत्तर में भगवान् शिव नाद, बिन्दु और कला का स्वरूप बता कर कहते हैं कि लिंगतत्त्व नाद-बिन्दु-कला

---

८. गुरु नामक प्रथम आवरण के स्वरूप का और गुरु के प्रति शिष्य के द्वारा बरते जाने वाले शिष्टाचार का विस्तार चन्द्रज्ञानागम क्रियापाद के द्वितीय पटल में देखा जा सकता है।

९. चन्द्रज्ञानागम क्रियापाद के नवम पटल में शिवाचार के साथ लिंगाचार, सदाचार, भृत्याचार और गणाचार नामक पाँच आचारों का विस्तार से वर्णन है।

१०. चन्द्रज्ञानागम क्रियापाद के छठे पटल में भस्म नामक छठे आवरण का तथा सातवें पटल में रुद्राक्ष नामक सातवें आवरण का स्वरूप विस्तार से देखिये।

११. न्यासों की संक्षिप्त चर्चा चन्द्रज्ञानागम (१।११।२०-२४, ३२-३७) में भी मिलती है। षडक्षर मन्त्र के सृष्टि, स्थिति और संहार न्यासों का क्रम परिशिष्ट में देखिये।

१२. पाँचवें पटल की १९वीं टिप्पणी देखिये (पृ० ५९)। यहाँ प्रश्न उठता है कि प्रारब्ध कर्म से प्राप्त इस शरीर के रहते उनका क्षय कैसे हो सकता है? इसका समाधान चक्रभ्रमिन्याय से किया जा सकता है। जैसे कुम्हार का चक्का डंडे के हटा लेने के बाद भी बहुत देर तक घूमता रहता है, उसी तरह से प्रारब्ध कर्मों की भोग से समाप्ति हो जाने के बाद भी सिद्धदेह उसकी इच्छा के अनुसार बना रहता है। प्रत्यभिज्ञा दर्शन में इसका समाधान दूसरी तरह से किया गया है। उनका कहना है कि अज्ञान दो प्रकार का है— पौंस्न और बौद्ध। जीवन्मुक्त सिद्ध का बुद्धिगत अज्ञान तो नष्ट हो जाता है, किन्तु आणव मल के अवशिष्ट रहने से उसका पौंस्न (आत्मगत) अज्ञान नष्ट नहीं होता। शरीरपात पर्यन्त इस अज्ञान की अनुवृत्ति रहती है और उस अवस्था में कार्म मल का क्षय हो जाने पर भी पौंस्न अज्ञान के कारण शरीर की अनुवृत्ति बनी रहती है। बौद्ध और पौंस्न अज्ञान का स्वरूप हमारे 'निगमागम संस्कृति' नामक ग्रन्थ (पृ० ३५-३६) में देखिये।

१३. चन्द्रज्ञानागम क्रियापाद के तृतीय पटल में अष्टावरण के द्वितीय आवरण के रूप में लिंगतत्त्व का निरूपण मिलता है। कूर्मपुराण के उत्तर विभाग में स्थित ईश्वरगीता के १०वें अध्याय में लिंगतत्त्व का निरूपण हुआ है। कूर्मपुराण के पूर्व विभाग के २५वें अध्याय का नाम ही लिंगाध्याय है। इस प्रसंग में इन स्थलों को भी देखा जा सकता है।

स्वरूप है। लिंग पद की निरुक्ति को बताते हुए वे यहाँ उसकी महिमा का वर्णन करते हैं और कहते हैं कि यह सारी सृष्टि उससे ही उद्भूत है और उसी में लीन हो जाती है। शिवतत्त्व का विवेचन करने के बाद यहाँ लिंगार्चन की आन्तर पद्धति को बता कर [१४]कर्म, तप, जप, ध्यान और ज्ञान नामक पाँच यज्ञों का स्वरूप वर्णित है। बाह्य पूजा की अपेक्षा यहाँ [१५]अन्तर्याग का महत्त्व प्रदर्शित है। आगे वीरशैवों के लिये इष्टलिंग की करपीठ पर पूजा के तथा प्राणलिंग और भावलिंग की पूजा के क्रम को भी कह कर अष्टोपचार अथवा पंचोपचार पूजा का बाह्य विधान बताया गया है। इसके बाद यहाँ वीरशैव का लक्षण बताते हुए उपदिष्ट है कि वह किस क्रम से षट्स्थलों की उपासना करे। अन्त में लिंगार्चन के फल को बता कर शिवलिंग की निन्दा के दोषों को गिना कर कहा है कि शिवलिंग का पूजक लोक में श्रेष्ठ पुरुष माना जाता है।

शिवपूजा के क्रम को सुनने के बाद सातवें पटल में देवी जिज्ञासा करती हैं कि वीरशैवों के अतिरिक्त अन्य कितने प्रकार के शैव होते हैं? उनकी मोक्षप्रद आचार-पद्धति कैसी होती है? इसके उत्तर में भगवान् शिव ने प्रथमत: अनादिशैव, आदिशैव, महाशैव, अनुशैव, अवान्तरशैव, प्रवरशैव और अन्त्यशैव नामक सप्तविध[१६] शैवों के लक्षण बताये हैं। आदिशैवों के विषय में यहाँ बताया है कि ये कौशिक, कश्यप, भरद्वाज, अत्रि और गौतम नामक पाँच [१७]ऋषियों के वंशज हैं। परार्थ पूजा का अधिकार इन्हीं को है। शैवों के ये भेद आचारभेद के कारण हैं। इतना बताने के बाद यहाँ वीरशैवों के भी सामान्य, विशेष और निराभार नामक तीन भेदों का लक्षण बता कर लिंगनिष्ठा का महत्त्व बताया है और इसी प्रसंग में कहा है कि इष्टलिंग का शरीर से वियोग कभी नहीं होना चाहिये। इष्टलिंग का पुन: संस्कार किस स्थिति में हो सकता है और किन स्थितियों में यह संभव नहीं है, इसका खुलासा करते हुए यहाँ बताया गया है कि इष्टलिंग, गुरु, जंगम आदि की सेवा में अपने प्राणों को भी समर्पित कर देने वाला विशेष वीरशैव

---

१४. सिद्धान्तशिखामणि (९।२१-२५) में इसी पद्धति से पंचयज्ञों का विवरण दिया गया है। कारणागम (३।६८-७०) में पंचयज्ञों का स्वरूप मनुस्मृति (३।७०-७२) की पद्धति से किया गया है।

१५. देवीकालोत्तर नामक शैवागम में प्रधानत: अन्तर्याग का ही स्वरूप वर्णित है। आगम-तन्त्रशास्त्र का सिद्धान्त है कि अन्तर्याग द्वारा अन्त:करण की शुद्धि हो जाने पर ही बाह्ययाग (पूजा) करना चाहिये। प्राणलिंग और भावलिंग की तो उपासना इसी पद्धति से की जाती है। शक्तिसंगम तन्त्र (४।११।७४-७९) में अन्त:पूजा पर विशेष जोर दिया गया है। इसीलिये "देवो भूत्वा देवं यजेत्" का सिद्धान्त यहाँ मान्य है और इसके लिये भूतशुद्धि और प्राणप्रतिष्ठा का विधान किया गया है। चन्द्रज्ञानागम (१।११।२७-३१) में विद्यामय देह के प्रसंग में यही पद्धति निरूपित है।

१६. सप्तविध शैवों के साथ वीरशैवों को भी मिलाकर शैवों के आठ भेदों का विवरण चन्द्रज्ञानागम क्रियापाद के दसवें पटल में भी मिलता है। बहुत कुछ समानता होते हुए भी दोनों ही आगमों की अपनी कुछ विशेषताएँ भी हैं। चन्द्रज्ञानागम में कानीन द्विज और देवलकों की चर्चा उल्लेखनीय मानी जा सकती है।

१७. कौशिक आदि पाँच ऋषियों और उनके वंशजों की चर्चा चन्द्रज्ञानागम (१।१०।६-८) में भी है।

कहलाता है। आगे निराभारी[१८] वीरशैव के स्वरूप और उसकी चर्या का वर्णन कर उसके लिये [१९]अत्याश्रमी और अतिवर्णाश्रमी जैसे शब्दों का प्रयोग किया गया है। अन्त में जंगम[२०] की और लिंगाराधन की महिमा को बता कर कहा है कि यह अतीव गोपनीय विषय है। अयोग्य व्यक्ति को इसका उपदेश न कर योग्य व्यक्तियों को ही इसकी प्रक्रिया बताना चाहिये।

आठवें पटल में देवी के लिंगांग संबन्ध विषयक प्रश्न का समाधान किया गया है। भगवान् शिव कहते हैं कि षट्स्थलों के सम्यक् ज्ञान से यह संभव है। प्रथमतः यहाँ आचार, गुरु, शिव, चर, प्रसाद और महालिंग नामक षड्विध लिंगों के नाम गिना कर बाद में प्रत्येक लिंग के तीन तीन भेदों का, अर्थात् आचारलिंग के सदाचार, नियताचार और [२१]गणाचार का, गुरुलिंग के दीक्षा, शिक्षा और [२२]अनुभाव का, शिवलिंग के इष्ट, प्राण और भाव का, चरलिंग के स्वयं, चर और पर का, प्रसाद लिंग के शुद्ध, सिद्ध और प्रसिद्ध का तथा अन्तिम महालिंग के पिण्डज, अण्डज तथा बिन्द्वाकाश नामक भेदों का लक्षण बताया गया है। इस पर देवी पुनः प्रश्न करती हैं कि इन सब लिंगों की पूजा कैसे की जाती है, इसकी विधि क्या है और उससे क्या फल मिलता है? उत्तर में भगवान् शिव भक्त, माहेश्वर, प्रसादी, प्राणलिंगी, शरण और ऐक्य नामक छः अंगस्थलों के नाम बताकर पुनः इनका लक्षण बताते हैं। इसके बाद गुरुभक्त, लिंगभक्त और चरभक्त नामक त्रिविध भक्तों का निर्देश कर आचारलिंग के मोही, भक्त, पूजक, वीर, प्रसादवान् और प्राणी नामक छः प्रकार के भक्तों का और

---

१८. निराभारी वीरशैवों की चर्या के प्रसंग में यहाँ उनको पंचमुद्राधर कहा गया है। पंचमुद्रा शब्द का अर्थ पृ० ८६ की टिप्पणी में दिया है। वहाँ कामाक्ष शब्द का अर्थ अस्पष्ट है। पाशुपत तथा बौद्ध सम्प्रदाय में छः अथवा पाँच मुद्राओं की चर्चा आती है। वहाँ उनके नाम ये हैं — कर्णिका, रुचक, कुण्डल, शिखामणि, भस्म और यज्ञोपवीत। यहाँ यज्ञोपवीत को हटा देने पर इन मुद्राओं की संख्या पाँच रह जाती है।

१९. अत्याश्रमी शब्द का कूर्मपुराण में अनेक स्थलों पर उल्लेख हुआ है। इसका अर्थ है चार आश्रमों की व्यवस्था से जो ऊपर उठ गया है। चन्द्रज्ञानागम (१।१०।४२-४४) में स्वतन्त्र और वैदिक निराभारी वर्णित है। स्वतन्त्र निराभारी को हम अत्याश्रमी कह सकते हैं।

२०. लिंगनामक आवरण की ऊपर चर्चा हो चुकी है। जंगम नामक आवरण का विशेष विवरण चन्द्रज्ञानागम क्रियापाद के चतुर्थ पटल में देखिये।

२१. चन्द्रज्ञानागम क्रियापाद के पंचाचार के निरूपक नवम पटल में लिंगाचार, सदाचार, शिवाचार, भृत्याचार और गणाचार नामक पांच आचारों का विवरण दिया गया है। यहाँ आचारलिंग से संबद्ध तीन आचारों का स्वरूप एक एक श्लोक में वर्णित है।

२२. प्रत्यभिज्ञा दर्शन के ग्रन्थों में "गुरुतः शास्त्रतः स्वतः" किरणागम का यह श्लोक उद्धृत है। यहाँ ज्ञानप्राप्ति के तीन स्रोत बताये गये हैं। योगवासिष्ठ में भी इनकी चर्चा मिलती है। वहाँ स्वतः पद का अर्थ स्वानुभव किया गया है। दीक्षा, शिक्षा और अनुभाव को हम इन्हीं तीन प्रत्ययों से जोड़ सकते हैं। विशेष विवरण के लिये 'लुप्तागमसंग्रह' द्वितीय भाग का उपोद्घात (पृ० २१६-२१७) देखिये।

फिर इसी पद्धति से गुरुलिंग, शिवलिंग, चरलिंग, प्रसादलिंग और महालिंग के भी छः छः प्रकार के भक्तों का लक्षण बता कर कहा गया है कि इस प्रकार लिंगस्थलों की संख्या ३६ हो जाती है। इनमें भक्त (अंग) को एक के बाद दूसरी स्थिति की तरफ बढना चाहिये। आगे षट्स्थलात्मक अंग (भक्त) को विभिन्न अंगों में इष्टलिंग आदि षड्विध लिंगों की स्थिति को बताते हुए एक के बाद दूसरे के क्रम से महालिंग स्वरूप तक पहुंचने के क्रम को दिखा कर अन्त में कहा है कि लिंग और अंग के संबन्ध का यह ज्ञान गुरु के द्वारा उपदिष्ट पद्धति से ही प्राप्त किया जा सकता है[२३]।

लिंग और अंग के परस्पर के संबन्ध को जान लेने के बाद नवें पटल में देवी भक्तों के माहात्म्य को जानने की इच्छा प्रकट करती हैं। उत्तर में भगवान् शिव कनिष्ठ, मध्यम, उत्तम और उत्तमोत्तम नामक चतुर्विध भक्तों का उल्लेख कर कहते हैं कि आचार के भेद से यह होता है। आगे मध्यम, उत्तम और उत्तमोत्तम भक्तों के पुनः तीन तीन भेदों को बता कर कहा गया है कि प्राणलिंग की उपासना करने वाले वीरशैव ही उत्तमोत्तम वृत्ति के कारण उत्तमोत्तम भक्त कहलाते हैं। यहाँ देवी भक्तों के लक्षण, उनकी वृत्ति और गुणों के विषय में प्रश्न करती हैं और भगवान् सर्वप्रथम विस्तार से भक्तों के लक्षणों का वर्णन कर उनकी महिमा का भी गान करते हैं। अन्त में यहाँ वीरशैवों की श्रेष्ठ भक्तों में गणना की गई है और कहा गया है कि भगवान् भी[२४] इन भक्तों के पराधीन रहते हैं। भक्त पद की व्युत्पत्ति को बताते हुए यहाँ भक्तों के साथ द्रोह करने से और उनकी सेवा करने से क्या कुफल या सुफल मिलता है, इसका निरूपण कर ग्रन्थ का उपसंहार करते हुए कहते हैं कि इस सूक्ष्म तन्त्र में अब तक जो कुछ बताया गया है, उससे बढ कर दूसरा कोई ज्ञान सभी प्रकार की सम्पत्ति को देने वाला नहीं है।

मोक्षमार्ग के एकमात्र साधन इस ज्ञान को सुन कर अन्तिम १०वें पटल में देवी भगवान् शिव की स्तुति करती हैं। यहाँ भगवान् शिव के पंचब्रह्ममय स्वरूप का, [२५]तत्त्वातीत एवं तत्त्वमय स्वरूप का तथा प्रथम और द्वितीय पटल में वर्णित शिवलीलाओं

२३. सिद्धान्तशिखामणि, कैवल्यसार जैसे ग्रन्थों में लिंग और अंग के संबन्ध की यह प्रक्रिया १०१ स्थलों का वर्णन करते हुए विस्तार से वर्णित है।

२४. पुराणों में इस स्थिति का बहुधा वर्णन मिलता है। भगवान् भक्त के अधीन हैं, इस विषय की अनेक कथाएँ वहाँ देखी जा सकती हैं।

२५. प्रत्यभिज्ञाहृदय के ८वें सूत्र की व्याख्या करते समय क्षेमराज कहते हैं— "विश्वोत्तीर्णमात्मतत्त्वमिति तान्त्रिकाः, विश्वमयमिति कुलद्याम्नायनिविष्टाः, विश्वोत्तीर्णं विश्वमयं चेति त्रिकादिदर्शनविदः"। अभिनव गुप्त, क्षेमराज आदि ने तान्त्रिक शब्द का प्रयोग सिद्धान्त, वाम, दक्ष, भूत और गारुड नामक पंचप्रवाह शास्त्र के अनुयायियों के लिये किया है। प्रधानतः द्वैतवादी सिद्धान्तशैव पंचकृत्यकारी पंचमन्त्रतनु भगवान् शिव को विश्वोत्तीर्ण, विश्व के ऊपर मानते हैं। कुल, कौल और मत दर्शन के अनुयायी स्वात्मदेवतावाद के पोषक हैं। अतः इनकी दृष्टि में परतत्त्व विश्वमय है। त्रिक और क्रम मत के अनुसार तत्त्वातीत परमशिव अथवा भगवती संवित् विश्वोत्तीर्ण हैं। ये ही जब विश्व रूप में भासित होते हैं, तो विश्वमय बन जाते हैं। प्रस्तुत प्रकरण में प्रयुक्त तत्त्वातीत और तत्त्वमय शब्द भगवान् शिव की इसी विश्वोत्तीर्ण और विश्वमय स्थिति के सूचक हैं।

का स्तुति के व्याज से वर्णन करते हुए ईश्वर का परित्याग कर देने वाले [२६]शिप्र जनों का भी उल्लेख किया है। समस्त वेद, समस्त देवगण शिव के ही अनुचर हैं। इस समस्त ब्रह्माण्ड की सृष्टि, स्थिति और विनाश के कारण शिव ही हैं। भगवान् शिव की इस विशेषता पर भी यहाँ प्रकाश डाला गया है कि समस्त अमंगलों के साथ रहते हुए भी आप समस्त मंगलों के प्रदाता हैं। अन्त में भगवती अपनी [२७]चपलता को क्षमा कर देने के लिये कहती हैं। इस स्तुति से प्रसन्न हो भगवान् शिव पार्वती से वर मांगने को कहते हैं। भगवती सुदृढ भक्ति का वर माँगती हैं। भगवान् शिव इस सुदृढ भक्ति के अतिरिक्त दूसरा वर भी देते हैं कि भगवती द्वारा गाई गई इस स्तुति का जो भक्तिभाव से पाठ करेगा, वह षट्स्थल के ज्ञान से सम्पन्न हो जायगा। अन्त में शास्त्र की गोपनीयता पर विशेष ध्यान केन्द्रित किया गया है और इसी के साथ यह दस पटल वाला सूक्ष्मागम के उत्तर भाग का क्रियापाद समाप्त होता है।

इस प्रकार हमने यहाँ सूक्ष्मागम के संक्षिप्त परिचय के व्याज से इस आगम में वर्णित सभी महत्त्वपूर्ण विषयों पर प्रकाश डालने का और टिप्पणियों में तुलनात्मक सामग्री देने तथा विषय को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है। विज्ञ पाठक यहाँ की अच्छाई को ग्रहण करने और त्रुटियों पर हमारा ध्यान आकृष्ट कराने का अनुग्रह अवश्य करेंगे।

शैवभारती शोध प्रतिष्ठान
जंगमवाडी मठ, वाराणसी
महाशिवरात्रि, संवत् २०५०

विद्वद्वशंवद
व्रजवल्लभ द्विवेदी
निदेशक



२६. हमें बताया गया है कि कन्नड़ भाषा में नास्तिकों के लिये यह शब्द प्रयुक्त है। प्रस्तुत वर्णन से भी ऐसी ही ध्वनि निकलती है। शैवागमों और पुराणों में शिप्रजनों से संबद्ध कथा अवश्य मिलनी चाहिये।

२७. भगवद्गीता में अर्जुन भी भगवान् श्रीकृष्ण से इस तरह की क्षमाप्रार्थना करते हैं— "सखेति मत्वा प्रसभं यदुक्तं हे कृष्ण हे यादव हे सखेति।....तत्क्षामये त्वामहमप्रमेयम्॥" (११।४१-४२)।

# विषयानुक्रमणिका



## ग्रन्थभागः

श्रीजगद्गुरवः पञ्चाचार्याः प्रसीदन्तु

# प्रथमः पटलः

## कैलाशवर्णनम्

श्रीमत्कैलासशिखरे नानाद्रुमविराजिते।
नानापक्षिसमाकीर्णे नानामृगसमाकुले॥१॥
सिद्धचारणगन्धर्वयक्षरक्षोगणैर्वृते।
ब्रह्मादिभिर्देवगणैरिन्द्राद्यैर्लोकपालकैः॥२॥
योगिभिः सनकाद्यैश्च मुनिवर्यैः शुकादिभिः।
नन्द्यादिप्रमथानां च गणैः संसेविते शुभे॥३॥
सारूप्यादिपदं प्राप्तैर्महाभागैर्विराजिते।
नानारत्नमये दिव्ये सुखैकफलदायके॥४॥
विभ्राजते महाशृङ्गं सौवर्णं दिव्यमन्दिरम्।
रत्नस्तम्भसहस्राढये तत्रस्थे मणिमण्टपे॥५॥

---

नाना प्रकार के वृक्षों से सुशोभित, नाना प्रकार के पक्षियों से और नाना प्रकार के मृगों से सुशोभित श्री सम्पन्न कैलाश पर्वत के शिखर पर॥१॥ सिद्ध, चारण, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस गणों से, ब्रह्मा इत्यादि देवगणों से और इन्द्र आदि [१]लोकपालों से परिवृत॥२॥ सनक आदि योगीगण, शुक आदि मुनिगण और नन्दी आदि प्रमथगणों से सेवित अत एव शुभ॥३॥ सारूप्य[२] आदि पदवी को प्राप्त हुए महान् भाग्यशाली [३]सिद्धों से सुशोभित, नाना प्रकार के रत्नों से भरे पूरे, दिव्य, एकमात्र सुख रूपी फल को देने वाले॥४॥ ऐसे कैलाश पर्वत के मस्तक पर महान् शिखर से सुशोभित सुवर्णनिर्मित दिव्य मन्दिर बना हुआ है। यहाँ रत्न से निर्मित एक हजार स्तम्भ वाला मणिमण्टप है॥५॥

---

१. इन्द्र आदि आठ लोकपालों के नाम आगे दसवें पटल के २७ वें श्लोक में देखिये।

२. सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य और सायुज्य नामक चतुर्विध मुक्तिदशाओं का वर्णन प्रायः आगम, पुराण आदि में सर्वत्र मिलता है। सार्ष्टि नामक मुक्तिदशा का भी कहीं कहीं उल्लेख हुआ है। देखिये — शिवपुराण की प्रथम विद्येश्वर संहिता (१८।१९-२३)।

३. "मुक्तात्मानोऽपि शिवाः किन्त्वेते यत्प्रसादतो मुक्ताः। सोऽनादिमुक्त एको विज्ञेयः पञ्चमन्त्रतनुः॥" (श्लो.६) भोजराज के तत्त्वप्रकाश के इस श्लोक में मुक्तात्मा (सिद्ध) और शिव के भेद को स्पष्ट किया गया है। अवधूत सिद्ध का कहना है कि शिव का सिद्धों के प्रति अधिकार समाप्त हो जाता है, किन्तु जो अभी मुक्त नहीं हुए हैं, उनके प्रति शिव का अधिकार समाप्त नहीं होता। देखिये — अष्टप्रकरण, पृ. २८१

सिंहासने समासीनं ब्रह्मेन्द्रादिसुरैर्वृतम्।
पप्रच्छ पार्वती देवी शङ्करं लोकशङ्करम्॥६ ॥

देव्युवाच

भगवन् देवदेवेश सर्वज्ञ परमेश्वर।
त्वमेव श्रुतितन्त्राणां तत्त्वं जानासि शङ्कर॥७ ॥
त्वन्मुखाम्भोजनिष्यन्दिसूक्तिधारामृतं प्रभो।
पीत्वा श्रोत्रपुटाभ्यां तु तृप्तिर्मे नहि जायते॥८ ॥
विविधानि च तन्त्राणि श्रुतानि बहुधा मया।
तथापि चञ्चलं चित्तं बहुश्रवणकारणात्॥९ ॥
तस्मात् संगृह्य सारांशं मोक्षमार्गैककारणम्।
सम्यक् तत्त्वं विनिश्चित्य कारुण्याद्वद मे प्रभो॥१०॥

महेश्वर उवाच

सत्यमेतन्महादेवि यदुक्तं हि त्वयाऽनघे।
अनन्ता निगमाः प्रोक्ताः शास्त्राणि विविधानि च।
अमितानि पुराणानि विरुद्धानि परस्परम्॥११॥

---

उस मणिमण्टप में सिंहासन पर विराजमान ब्रह्मा, इन्द्र आदि देवताओं से घिरे हुए समस्त लोकों का कल्याण करने वाले भगवान् शिव से देवी पार्वती प्रश्न करती हैं॥६॥

**देवी का प्रश्न—**

हे समस्त देवताओं के स्वामी, सर्वज्ञ, परमेश्वर शंकर! आप ही समस्त श्रुतियों और तन्त्रों के तत्त्व को जानते हैं॥७॥ हे प्रभो! आपके मुख रूपी कमल से निकलने वाले इस सूक्तिधारा (सुभाषित) रूपी अमृत को पीकर भी मेरे कानों की तृप्ति नहीं हो पा रही है॥८॥ आपसे मैंने विविध तन्त्रों को अनेक बार सुना है, तो भी मेरा चित्त अभी चंचल ही बना हुआ है, क्योंकि इनमें नाना प्रकार की बातें सुनने को मिली हैं॥९॥ इसलिये इन सबके सारांश को इकट्ठा करके आप मुझे सुनाइये, जो कि मोक्ष मार्ग का एक मात्र कारण हो। हे प्रभो! आप मेरे ऊपर कृपा कर तत्त्व का सम्यक् निर्णय करते हुए मुझे समझाइये॥१०॥

**महेश्वर का उत्तर—**

हे निष्पाप महेश्वरि! आपने जो कुछ कहा है, वह पूरी तरह से सही है। मैंने अनन्त निगमों का, विविध शास्त्रों का, अनेक पुराणों का उपदेश किया है, जिनमें कि परस्पर विरुद्ध अनेक वचन मिलते हैं॥११॥ इसी प्रकार विविध विषयों के

**आगमा बहुधा प्रोक्ता: समस्तार्थावबोधका:।**
**एतैरन्योन्यभिन्नैश्च ज्ञानं सम्यङ्‌ न जायते॥१२॥**

सूक्ष्मतन्त्रोपदेशप्रतिज्ञा

**तस्मात् सर्वार्थसंयुक्तं परमार्थावबोधकम्।**
**सूक्ष्मतन्त्रमहं वक्ष्ये शिवज्ञानैकसाधनम्।**
**समाहितेन मनसा तन्त्रं गोप्यमिदं शृणु॥१३॥**

परात्परतर: शिव:

**अस्ति कश्चित् स्वत: सिद्ध: सच्चिदानन्दलक्षण:।**
**नित्यो निरञ्जन: शुद्धो निर्मलो निरुपप्लव:॥१४॥**
**निर्गुणो नित्यसम्पन्नो निर्मायो निरुपाधिक:।**
**अकायो भक्तकायश्च परात्परतर: शिव:॥१५॥**
**एको रुद्र: परंज्योति: परमात्मा सनातन:।**
**पुरुष: शाश्वत: स्थाणुरूर्ध्वरेतास्त्रियम्बक:॥१६॥**
**सादाख्यपञ्चकातीतो वेदवेदान्तगोचर:।**
**षडध्वकर्ता देवेश: सर्वतत्त्वोपरि स्थित:॥१७॥**

---

प्रतिपादक आगम भी नाना प्रकार के उपदिष्ट हैं। इनमें परस्पर भेद रहने से सही ज्ञान नहीं हो पाता॥१२॥

इसलिये सभी अर्थों से संयुक्त परमार्थ के अवबोधक [४]सूक्ष्मतन्त्र का मैं तुमको उपदेश करूंगा, जो कि शिव को जानने का एक मात्र साधन है। यह तन्त्र अतीव गोपनीय है। इसे तुम एकाग्र मन से सुनो॥१३॥

स्वत:सिद्ध, सत् चित् आनन्द स्वरूप नित्य निरंजन शुद्ध निर्मल सभी प्रकार के उपद्रवों से रहित कोई तत्त्व सृष्टि से पहले था॥१४॥ यह निर्गुण, नित्य सम्पन्न, माया रहित, उपाधि रहित, शरीर से रहित अथ च भक्तों के लिये शरीर धारण करने वाला, पर से भी परतर शिव तत्त्व है॥१५॥ यह अकेला रुद्र परम ज्योति:स्वरूप, परमात्मा, सनातन, शाश्वत पुरुष, स्थाणु ऊर्ध्वरेता और तीन नेत्र वाला है॥१६॥ आगे (१.२५) बताये गये सादाख्यपंचक से अतीत, वेद और वेदान्त के द्वारा जानने योग्य, [५]षडध्व का रचयिता यह देवेश सभी तत्त्वों के ऊपर स्थित है॥१७॥ इस प्रकार के स्वरूप वाला

---

४. अट्ठाईस शैवागमों में सूक्ष्मागम का स्थान सातवाँ है। सूक्ष्मागम ही यहाँ सूक्ष्मतन्त्र के नाम से निर्दिष्ट है। यह उसका उत्तर भाग है।

५. वर्ण, पद, मन्त्र, कला, तत्त्व और भुवन — ये षडध्व के नाम से शैवागमों में प्रसिद्ध हैं। इनका विशेष विवरण तन्त्रालोक के ६-१२ आह्निकों में देखा जा सकता है। शैवदीक्षा-विधि में भी षडध्वशुद्धि और षडध्वन्यास वर्णित है। इसके लिये वीरशैवलिङ्गिब्राह्मणदशकर्म-पद्धति (पृ. ८०-८३) देखिये।

एवंरूप: परात्मा हि पशुपाशविमोचक:।
शम्भु: कदाचिन्निजया प्रकृत्या लीलया स्वयम्॥१८॥
सृष्ट्यर्थं सर्वतत्त्वानां जगदुत्पत्तिकारणम्।
योगिनामुपकाराय स्वेच्छयाऽचिन्तयच्छिव:॥१९॥

पञ्च शक्तय:

ध्यायमानात् ततो देवि पराशक्तिरजायत।
आदिशक्तिस्ततो जाता पराशक्त्यंशभेदत:॥२०॥
आदिशक्त्यंशत: साक्षादिच्छाशक्तिरजायत।
इच्छाशक्त्यंशभेदेन ज्ञानशक्तिरजायत॥२१॥
ज्ञानशक्त्यंशभेदेन क्रियाशक्तिरजायत।
एकैव पञ्चधा भिन्ना निर्मला शिवचिन्तया॥२२॥

पञ्चविधं सादाख्यं तत्त्वम्

शिवस्तु सच्चिदानन्दलक्षण: परमेश्वर:।
पूज्यपूजकभावेन निर्गुण: सगुणोऽभवत्॥
स च पञ्चविध: प्रोक्त: सादाख्यादिप्रभेदत:॥२३॥
पराशक्त्यादिशक्त्योश्च बिन्दुनादस्वरूपयो:।
मेलने शिवतत्त्वस्य सादाख्यं समजायत॥२४॥

---

यह परमात्मा पशु को पापों से मुक्त करने वाला है। यह शिव अपनी लीलास्वरूप प्रकृति से कभी स्वयं लीला करने लगता है॥१८॥ उस समय वह शिव स्वेच्छा से योगियों का उपकार करने के प्रयोजन से सभी तत्त्वों की उत्पत्ति के कारण की चिन्ता करने लगा॥१९॥

उस समय इस चिन्ता में निमग्न शिव से परा शक्ति पैदा होती है और उस परा शक्ति के एक अंश से ही आदि शक्ति उत्पन्न होती है॥२०॥ आदि शक्ति के अंश से साक्षात् इच्छा शक्ति उत्पन्न हुई और इच्छा शक्ति के अंश से ज्ञान शक्ति पैदा हुई॥२१॥ ज्ञान शक्ति के एक अंश से क्रिया शक्ति पैदा हुई। इस तरह से एक ही निर्मल शक्ति शिव के ध्यान से पाँच रूपों में विभक्त हो गई॥२२॥

सत् चित् आनन्द लक्षण परमेश्वर भगवान् शिव ही पूज्य और पूजक के भेद से सगुण निर्गुण स्वरूप धारण कर लेते हैं। यह सगुण स्वरूप सादाख्य आदि के भेद से पाँच प्रकार का हो जाता है॥२३॥ शिव तत्त्व की बिन्दु और नाद स्वरूप वाली परा शक्ति और आदि शक्ति के मिलन से सादाख्य तत्त्व उत्पन्न होता है॥२४॥

प्रथमं शिवसादाख्यममूर्तं तु ततोऽभवत्।
ततः समूर्तसादाख्यं ततो वै कर्तृनामकम्।
कर्मसादाख्यमपरं पञ्चसादाख्यमीरितम्॥२५॥
सदाशिवेशब्रह्मेश-ईश्वरेशानभेदतः ।
मूर्तयोः वै मता देवि सादाख्यापरनामकाः॥२६॥

त्रिविधं शिवतत्त्वम्

तदेतत् त्रिविधं ज्ञेयं स्थूलं सूक्ष्मं परं तथा।
लिङ्गमूर्त्यादिभेदेन दृश्यं स्थूलमिति स्मृतम्।
योगिभिर्ज्ञानदृष्ट्या यद्ध्येयं तत् सूक्ष्ममुच्यते॥२७॥
नित्यं सत्यं चिदानन्दमव्ययं केवलं सुखम्।
यद्रूपं तत्परं ज्ञेयं भक्तैः षट्स्थलवर्त्मभिः॥२८॥

सगुणनिर्गुणभेदेन द्विविधम्

निर्गुणः शिव इत्युक्तः सगुणस्तु सदाशिवः।
सादाख्यश्च स एवोक्तो ध्यानपूजादिकारणम्॥२९॥
देही निर्गुण इत्युक्तो देहः सगुण उच्यते।
एवमेव विजानीयाद् द्वयोर्भेदो न विद्यते॥३०॥

---

यह सादाख्य तत्त्व पाँच प्रकार का है— प्रथम शिवसादाख्य, दूसरा अमूर्तसादाख्य, तीसरा मूर्तसादाख्य, चौथा कर्तृसादाख्य और पाँचवाँ कर्मसादाख्य। इन पांच सादाख्यों की क्रमशः उत्पत्ति होती है॥२५॥ सदाशिव, ईश, ब्रह्मा, ईश्वर और ईशान के नाम से ये ही पाँच मूर्तियां पांच सादाख्य तत्त्वों के नाम से कही गई हैं॥२६॥

पुनः यह शिवतत्त्व स्थूल, सूक्ष्म और पर के भेद से त्रिविध माना गया है। लिङ्ग, मूर्ति आदि के भेद से इसका दृश्य स्वरूप स्थूल माना गया है। योगी ज्ञान की दृष्टि से जिसका ध्यान करते हैं, वह उसका सूक्ष्म रूप है॥२७॥ नित्य, सत्य, चित्स्वरूप, आनन्दस्वरूप, कभी व्यय (नष्ट) न होने वाला, केवल, सुखमय जो स्वरूप है, उसे षट्स्थल मार्ग का अनुसरण करने वाले 'पर' कहते हैं॥२८॥

निर्गुण तत्त्व का नाम शिव और सगुण का नाम सदाशिव है। सदाशिव को ही सादाख्य तत्त्व भी कहते हैं। ध्यान-पूजा आदि उसी सादाख्य तत्त्व की की जाती है॥२९॥ शरीर में रहने वाली आत्मा निर्गुण और देह सगुण कहा जाता है, उसी तरह से शिव और सादाख्य तत्त्व को भी समझना चाहिये। इन दोनों में कोई भेद नहीं है॥३०॥

नादरूप: शिव: प्रोक्तो बिन्दुरूप: सदाशिव:।
नादबिन्दुयुतं रूपं ध्यानपूजादिकारणम्॥३१॥
ततश्च पञ्चसादाख्यभेदं शृणु वरानने।
एतत्सर्वं तत्स्वरूपं दृश्यादृश्यं विशेषत:॥३२॥

शिवसादाख्यलक्षणम्

शान्त्यतीतकलायुक्तं पराशक्तिसमुद्भवम्।
प्रसन्नं सूक्ष्मरूपं च विद्युत्प्रभमनूपमम्।
शुद्धं च शिवसादाख्यं सर्वतत्त्वालयं परम्॥३३॥

अमूर्तसादाख्यलक्षणम्

शान्त्याख्यकलया युक्तमादिशक्तिसमुद्भवम्।
अमूर्तं केवलं लिङ्गं भानुकोटिप्रकाशकम्॥३४॥
तेज:स्तम्भायमानं स्यादमूर्तत्वादगोचरम्।
ज्योतिर्लिङ्गं परं साक्षाद् ध्येयं शुद्धेन चेतसा॥३५॥

---

शिव नादस्वरूप और सदाशिव बिन्दुरूप है। नाद और बिन्दु से युक्त स्वरूप ही ध्यान, पूजा आदि के लिये उपयोगी माना गया है॥३१॥ हे सुन्दर मुख वाली देवि! इसी से पाँच सादाख्य स्वरूपों की उत्पत्ति होती है, उसे तुम सुनो। इस जगत् में सब कुछ विशेष रूप से दृश्य और अदृश्य पदार्थ उसी का स्वरूप है॥३२॥

परा शक्ति से उत्पन्न शान्त्यतीत कला से युक्त प्रसन्न, सूक्ष्म रूप, बिजली के समान, उपमा से रहित शुद्ध स्वरूप शिवसादाख्य कहलाता है। यह सभी तत्त्वों का श्रेष्ठ आश्रय है॥३३॥

आदि शक्ति से उत्पन्न शान्ति कला से युक्त तत्त्व अमूर्तसादाख्य स्वरूप है। यह केवल लिंगस्वरूप, करोड़ों सूर्यों का प्रकाशक, प्रकाश के स्तम्भ के समान है। अमूर्त होने से यह अगोचर है, अर्थात् इन्द्रियों का विषय नहीं है। शिवभक्त को शुद्ध चित्त से इस श्रेष्ठ स्वरूप का ज्योतिर्लिंग के रूप में ध्यान करना चाहिये॥३४-३५॥

मूर्तसादाख्यलक्षणम्

विद्याकलासमायुक्तमिच्छाशक्तिसमुद्भवम् ।
मूर्तं मूर्तिधरं दिव्यं ज्वलदग्निसमप्रभम् ॥३६॥
लिङ्गरूपं चैकवक्त्रं नेत्रत्रयविराजितम् ।
सर्वावयवसम्पूर्णमेवं ध्येयं शुभावहम् ॥३७॥

कर्तृसादाख्यलक्षणम्

प्रतिष्ठाकलया युक्तं ज्ञानशक्तिसमुद्भवम् ।
दिव्यलिङ्गं महादीर्घं स्फटिकाभं सदोज्ज्वलम् ॥३८॥
तन्मध्ये संस्थिता मूर्तिरीश्वरः सर्वकारणम् ।
चतुःशीर्षं चतुर्वक्त्रं चतुर्वर्णसुशोभितम् ॥३९॥
नेत्रैर्द्वादशभिर्युक्तं श्रोत्रैरष्टभिरश्चितम् ।
अष्टभिर्बाहुभिर्युक्तं पादद्वयविराजितम् ॥४०॥
त्रिशूलं परशुं चैव खड्गं चाभयमेव च ।
दीप्यमानं स्वतेजोभिर्दधतं दक्षिणैः करैः ॥४१॥
पाशं नागं तथा घण्टां वरदं वामतः प्रिये ।
हस्तैश्चतुर्भिर्दधतं सर्वावयवसुन्दरम् ।
एवं तदैश्वरं रूपं लिङ्गं कर्त्रभिधानकम् ॥४२॥

---

इच्छा शक्ति से उत्पन्न विद्या कला से युक्त मूर्तसादाख्य तत्त्व कहलाता है। यह दिव्य मूर्ति का स्वरूप धारण कर प्रज्वलित अग्नि के समान प्रकाश वाला लिंगस्वरूप है। एक मुख और तीन नेत्र से विराजित यह स्वरूप अवयवों से सम्पूर्ण है। ध्यान करने से यह सबका कल्याणकारी है॥३६-३७॥

ज्ञान शक्ति से उत्पन्न प्रतिष्ठा कला से युक्त कर्तृसादाख्य तत्त्व दिव्य लिंगमय महान् आकार का, स्फटिक की आभा वाला सदा प्रकाशित है। इसके बीच में ईश्वर मूर्ति विद्यमान है, जो कि सारे जगत् का कारण है। यह स्वरूप चार सिर, चार मुख और चार वर्णों से सुशोभित है॥३८-३९॥ इसके बारह नेत्र हैं, आठ कान, आठ बाहु और दो पैरों से यह स्वरूप विराजमान है॥४०॥ त्रिशूल, परशु, खड्ग, अभयमुद्रा से युक्त चार दाहिने हाथों से इसका तेजस्वी स्वरूप भासित होता है॥४१॥ हे प्रिये! पाश, नाग, घण्टा और वरद मुद्रा से इसके चार वाम हस्त सुशोभित हैं। सभी सुन्दर अवयवों से सम्पन्न लिंग तत्त्व स्वरूप यह ईश्वर ही कर्तृसादाख्य कहलाता है॥४२॥

कर्मसादाख्यलक्षणम्

निवृत्तिकलया युक्तं क्रियाशक्तिसमुद्भवम्।
नादबिन्दुसमायुक्तं लिङ्गं सृष्ट्यादिकारणम्॥४३॥
सर्वमन्त्रैकनिलयं पूज्यं देवासुरादिभिः।
क्रियाविशेषतत्त्वाख्यं कर्मरूपमुदीरितम्॥४४॥
कुन्देन्दुस्फटिकाभासं जटाजूटविराजितम्।
शिरोभिः पञ्चभिर्युक्तं पञ्चाननसमन्वितम्॥४५॥
प्रत्याननं विशेषेण त्रिनेत्रं चन्द्रभूषणम्।
दशभिर्बाहुभिर्युक्तं पादद्वयसुशोभितम्॥४६॥
पद्मसंस्थं महादेवं सर्वाभरणभूषितम्।
दिव्यवस्त्रपरीधानं दिव्यायुधधरं शुभम्॥४७॥
शूलं च परशुं चैव खड्गं वज्राभये तथा।
दधतं दक्षिणैर्हस्तैस्तथा वामकरैः शुभैः।
नागं पाशं चाङ्कुशं च घण्टां वह्निं तथैव च॥४८॥
सर्वलक्षणसंयुक्तं चतुर्वर्गफलप्रदम्।
नानारूपधरं देवं विविधैर्लक्षणैर्युतम्॥४९॥

---

क्रिया शक्ति से समुत्पन्न, निवृत्ति कला से युक्त नाद और बिन्दु से मिला हुआ लिंग तत्त्व सृष्टि आदि का कारण है। यह सभी मन्त्रों का निवासस्थान है, अर्थात् सारे मन्त्र इसी स्वरूप में रहते हैं। देव, असुर आदि भी इसकी पूजा करते हैं। यह कर्मसादाख्य स्वरूप विशेष रूप से सारी क्रियाओं का आधार माना गया है॥४३-४४॥ यह कुन्द पुष्प और स्फटिक के समान आभा वाला स्वरूप जटाजूट से विराजित, पाँच सिर और पाँच मुख से समन्वित है॥४५॥ इसका प्रत्येक मुख तीन नेत्रों से और चन्द्र कला से सुशोभित है। यह स्वरूप दस बाहु और दो पैरों वाला है॥४६॥ कमल पर विराजमान, सभी प्रकार के आभूषणों से सुशोभित यह महादेव दिव्य वस्त्र पहिने हुए और सबका कल्याण करने वाले दिव्य आयुधों से सुशोभित हैं॥४७॥ इनके दाहिने हाथों में शूल, परशु, खड्ग, वज्र और अभय मुद्रा और बायें हाथों में कल्याणकारी नाग, पाश, अंकुश, घण्टा और वह्नि सुशोभित है॥४८॥ इस प्रकार सभी लक्षणों से संयुक्त, धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष रूप चतुर्विध पुरुषार्थों को फल के रूप में देने वाले, नाना प्रकार के रूप धारण करने वाले, विविध लक्षणों से युक्त महादेव॥४९॥

अनेकलीलानिलयं कल्पितस्थानवाहनम्।
नृत्तगीतविनोदाढ्यं देवदेवं महेश्वरम्॥५०॥
जटाजूटसमायुक्तं त्र्यम्बकं नीललोहितम्।
पद्मासनसमासीनं ध्यायेदेवं महेश्वरम्॥५१॥

पञ्चविंशतिलीलानामानि

आदौ तस्य स्वयं लीलाः पञ्चविंशतिभेदतः।
सृष्टिस्थित्यन्तकरणास्ताः शृणु क्रमशोऽधुना॥५२॥
शशिचूडमुमाकान्तं वृषारूढं च ताण्डवम्।
वैवाहं च तथा भिक्षाटनं कामाङ्गनाशनम्॥५३॥
कालसंहरणं चैव पुरत्रयविनाशनम्।
जलन्धरवधं चैव ब्रह्मदर्पनिवारणम्॥५४॥
वीरभद्रावतरणं हरिध्वंसमतः परम्।
अर्धनारीश्वरं चैव किराताकारधारणम्॥५५॥
कङ्कालधारणं चैव चण्डेशानुग्रहं तथा।
विषापहरणं चैव चक्रदानं ततः परम्॥५६॥
विघ्नेशवरदानं च सोमास्कन्दं तथैव च।
एकपादं ततो ज्ञेयं सुखावहमतः परम्॥५७॥

---

जो कि नाना प्रकार की लीलाओं को करते रहते हैं, भक्त के द्वारा कल्पित स्थान पर बुलाने पर पहुँच जाते हैं, नृत्य गीत आदि विनोदों में जिनकी गहरी रुचि है, उन देवों के देव महादेव का॥५०॥ जो कि जटाजूट धारण किये हुए हैं, तीन नेत्र वाले, नीललोहित स्वरूप वाले, पद्मासन पर समासीन हैं, ऐसे महेश्वर का ध्यान शिवभक्तों को करना चाहिये॥५१॥

यहाँ पहले तुम उनके द्वारा की गई पचीस प्रकार की लीलाओं को सुनो। इन लीलाओं को सुनने से भगवान् शिव की सृष्टि, स्थिति और संहार की सामर्थ्य की भलीभाँति प्रतीति हो जाती है॥५२॥ इन पचीस लीलाओं के नाम अथवा स्वरूप इस प्रकार हैं— (१) शशिचूड लीला, (२) उमाकान्त लीला, (३) वृषारूढ लीला, (४) ताण्डव लीला, (५) वैवाह लीला, (६) भिक्षाटन लीला, (७) कामसंहार लीला, (८) कालसंहार लीला, (९) त्रिपुरसंहार लीला, (१०) जलन्धरवध लीला, (११) ब्रह्मदर्पनिवारण लीला, (१२) वीरभद्रावतरण लीला, (१३) हरिध्वंस लीला, (१४) अर्धनारीश्वर लीला, (१५) किराताकारधारण लीला, (१६) कंकालधारण लीला, (१७) चण्डेशानुग्रह लीला, (१८) विषपान लीला, (१९) चक्रदान लीला, (२०) विघ्नेशवरदान लीला, (२१) सोमास्कन्द लीला, (२२) एकपाद लीला, (२३) सुखावह लीला,॥५३-५७॥

दक्षिणामूर्तिरूपं च लिङ्गोद्भवमतः परम्।
पञ्चविंशतिलीलाभिर्देवदेवो महेश्वरः।
सृष्टिस्थितिलयाद्यैश्च विहारैः क्रीडतेऽनिशम्॥५८॥

शिव एव सदा ध्येयः

अयमेव सदा ध्येयो यमाद्यष्टाङ्गसाधकैः।
पूज्यः सदा भक्तिनिष्ठैर्भवाम्बुधितितीर्षुभिः।
मन्तव्यो मननासक्तैर्मुमुक्षुभिरहर्निशम्॥५९॥
किमत्र बहुनोक्तेन स एव परमेश्वरः।
ततोऽधिकस्तत्समो वा देवो नास्ति वरानने॥६०॥
एवमुक्तं समासेन तत्त्वं सिद्धान्तगोचरम्।
तव प्रीत्या महादेवि किं पुनः परिपृच्छसि॥६१॥

*इति श्रीसूक्ष्मागमे क्रियापादे सदाशिवस्वरूपनिरूपणं नाम प्रथमः पटलः॥१॥*

---

(२४) दक्षिणामूर्ति लीला और (२५) लिंगोद्भव लीला। इन पचीस लीलाओं से यह देवदेव महादेव सृष्टि, स्थिति और संहार का चक्र चलाते हुए विहार करते हैं, रात-दिन क्रीडा करते रहते हैं॥५८॥ साधक को चाहिये कि वह यम, नियम[६] आदि योग के आठ अंगों से शिव का सदा ध्यान करें। भवसागर को पार करने का इच्छुक भक्तिनिष्ठ व्यक्ति सदा इनका ही पूजन करे और मनन में आसक्त व्यक्ति भी रात-दिन इन्हीं का मनन करे॥५९॥ हे वरानने! यहाँ बहुत कहने का क्या प्रयोजन है, अर्थात् कुछ भी नहीं। इतना मात्र समझ लेना चाहिये कि यह भगवान् शिव ही परमेश्वर हैं। इनसे अधिक अथवा इनके बराबर भी दूसरा कोई देवता नहीं है॥६०॥ हे महादेवि! इस तरह से मैंने तुम्हारी प्रीति के लिये शास्त्रों में वर्णित तत्त्व को संक्षेप में बता दिया है। अब और तुम क्या पूँछती हो॥६१॥

*इस प्रकार श्री सूक्ष्मागम के क्रियापाद का यह सदाशिव के स्वरूप का निरूपण करने वाला पहला पटल समाप्त हुआ॥१॥*



---

६. यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि — ये आठ योग के अंग है। देखिये — पातंजल योगसूत्र (२।२९)।

# द्वितीयः पटलः

देव्युवाच

देवदेव विरूपाक्ष सर्वज्ञ करुणानिधे।
अहमेव महादेवो मत्तोऽन्यो नहि विद्यते॥१॥
इति सर्वेषु तन्त्रेषु पूर्वमुक्तं त्वयाऽनघ।
महेश्वर इति प्रोक्त इदानीं जगतांप्रभुः॥२॥
को वा देवः स विश्वेशस्तस्य वै केन हेतुना।
रूपाणीमानि चित्राणि सञ्जातानि महात्मनः।
एतत्सर्वं समासेन श्रोतुमिच्छामि तत्त्वतः॥३॥

महेश्वर उवाच

अथोच्यते महादेवि यत्त्वया परिशङ्कितम्।
संक्षिप्य कथ्यते सर्वं सादरं श्रूयतां प्रिये॥४॥

निर्गुणः सगुणश्च महेश्वरः

यो वै महेश्वर इति प्रोक्तः सर्वजगत्प्रभुः।
निर्गुणः सगुणश्चैव स एवाहं न संशयः॥५॥

---

**देवी का प्रश्न—**

हे देवताओं के भी देव, विरूपाक्षनामधारी, करुणा के सागर, सर्वज्ञ महादेव! आपने तो सभी तन्त्रों में पहले यह कहा था कि मैं ही महादेव हूँ। मुझसे भिन्न यहाँ कोई देवता नहीं है। हे अनघ! सारे जगत् के स्वामी के रूप में अब आप महेश्वर को बता रहे हैं॥१-२॥ इस पर मेरी जिज्ञासा है कि वह महेश्वर कौन है और किस लिये उस महात्मा के ये नाना प्रकार के विचित्र रूप हो गये? यह सब मैं आपसे संक्षेप में यथार्थ रूप में सुनना चाहती हूँ॥३॥

**महेश्वर का उत्तर—**

हे प्रिये महादेवि! मेरे सामने तुमने जो शंका उपस्थित की है, उसका अब मैं तुमको संक्षेप में उत्तर दे रहा हूँ। उसको तुम आदर पूर्वक सुनो॥४॥

महेश्वर के नाम से सारे जगत् के जिस स्वामी का यहाँ निर्गुण और सगुण रूप में वर्णन किया गया है, वह मैं ही हूँ, इसमें कोई संशय नहीं रखना चाहिये॥५॥

रूपाणि सन्ति बहुशो देवस्य परमात्मन:।
तथाप्येतानि मुख्यानि तेषां कारणमुच्यते॥६॥

१. शशिचूडलीला

व्योमकेश: शिव: प्रोक्तश्चन्द्रो व्योमाश्रित: सदा।
चन्द्रधारणमेतस्य नियतं खलु भामिनि॥७॥
पुरा कल्पान्तरे चन्द्रोऽप्रीतो दक्षसुतासु च।
तदा दक्षेण चन्द्रस्तु शप्तो वै रोहिणीकृते॥८॥
शापग्रस्तस्ततश्चन्द्रस्तपस्तेपेऽतिदारुणम्।
शङ्करस्तपसा तस्य सन्तुष्ट: प्राह चादरात्॥९॥
वरं वरय भद्रं ते वरदोऽस्मि निशापते।
शापभीर्माऽस्तु ते लोकं प्रकाशय पुन: करै:॥१०॥
कृतार्थोऽस्मि महादेव दर्शनादेव ते प्रभो।
वरमन्यं न याचे मां भूषणत्वेन योजय॥११॥
एवं सम्प्रार्थितं चन्द्रं दधार शिरसा शिव:।
अनेन कारणेनासौ सोमधारीति गीयते॥१२॥

---

परमात्मा भगवान् शिव के तो अनेक रूप हैं, किन्तु उनमें पूर्व वर्णित पचीस स्वरूप मुख्य हैं। उनका कारण मैं तुमको बता रहा हूँ॥६॥

हे भामिनि! शिव को व्योमकेश कहा गया है। चन्द्रमा सदा व्योम (आकाश) में विचरण करता है और भगवान् शिव उस चन्द्रमा को सदा धारण किये रहते हैं॥७॥ पुरानी कथा है कि कल्पान्तर में चन्द्रमा दक्ष की पुत्रियों पर रुष्ट हो गया था, जो कि उसकी पत्नियाँ थीं। रोहिणी पर ज्यादा स्नेह रखने पर दक्ष ने चन्द्रमा को शाप दे दिया॥८॥ तब शाप से ग्रस्त होकर चन्द्रमा ने अत्यन्त कठिन तपस्या की। उसकी तपस्या से भगवान् शिव प्रसन्न हो गये और आदरपूर्वक उससे बोले॥९॥ हे निशा(रात्रि) के पति चन्द्रमा! तुम्हारा कल्याण हो। तुम वर माँगो। मैं शिव तुमको वर दूँगा। शाप का भय अब तुम मत करो और पहले के जैसे ही तुम पुन: अपनी किरणों से उस जगत् को प्रकाशित करो॥१०॥ महादेव के ऐसा कहने पर चन्द्रमा ने प्रार्थना की कि हे महादेव! मैं तो आपका दर्शन करके ही कृतार्थ हो गया हूँ। मैं आपसे कोई दूसरा वर नहीं माँगता। मैं तो इतना ही चाहता हूँ कि आप भूषण के रूप में मुझे धारण कीजिये॥११॥ इस प्रकार चन्द्रमा की प्रार्थना पर भगवान् शिव ने उसको अपने शिर, अर्थात् ललाट पर धारण कर लिया। इसी लिये ये सोमधारी के नाम से प्रसिद्ध हैं॥१२॥

# सप्तमः पटलः

देव्युवाच

देवदेव महादेव सर्वज्ञ परमेश्वर।
त्वत्प्रसादादभिव्यक्तः शिवपूजाविधिक्रमः ॥१॥
शैवाः कति कथं तेषु वीरशैवस्तु मोक्षदः।
मोक्षोत्पादकमाचारं तत्सर्वं ब्रूहि शङ्कर ॥२॥

शिव उवाच

साधु साधु महाभागे सम्यक् पृष्टमिदं त्वया।
विस्तरात् कथितुं श्रोतुं नालं वर्षायुतं शिवे ॥३॥

सप्तविधाः शैवाः

तस्मात् संक्षिप्य तत्सर्वं वक्ष्यामि तव पार्वति।
शैवाः सप्तविधा ज्ञेयास्तेषां भेदान् शृणु क्रमात् ॥४॥
अनादिशैवः प्रथम आदिशैवस्ततः परम्।
महाशैवस्ततो ज्ञेयस्त्वनुशैवस्ततः परम् ॥५॥

---

**देवी का प्रश्न—**

हे सर्वज्ञ परमेश्वर, देवों के देव महादेव! आपकी कृपा से शिवपूजा की विधि का सारा क्रम यहाँ स्पष्ट हो गया है॥१॥ हे शंकर! अब मैं यह जानना चाहती हूँ कि शैव कितने प्रकार के हैं और उनमें वीरशैव मत से ही मोक्ष की प्राप्ति कैसे होती है? मोक्ष का प्रापक आचार क्या है? यह सब आप मुझे बताइये॥२॥

**शिव का उत्तर—**

हे भाग्यशालिनी पार्वति! तुम बार-बार साधुवाद देने योग्य हो। तुमने यह अच्छा प्रश्न किया है। इसका उत्तर विस्तार से कहने-सुनने में तो दस सहस्र वर्ष भी पर्याप्त नहीं होगे॥३॥

इसलिये हे पार्वति! मैं तुमको यह सब संक्षेप में बता दे रहा हूँ। [१]शैव सात प्रकार के माने गये हैं। इनके भेदों को तुम क्रमशः सुनो॥४॥ प्रथम अनादिशैव है। उसके बाद दूसरा आदिशैव कहलाता है। इसके बाद तीसरा महाशैव और चौथा अनुशैव कहा गया है॥५॥ इसके बाद पाँचवाँ अवान्तरशैव और तदनन्तर

---

१. शैवभेदों का वर्णन चन्द्रज्ञानागम क्रियापाद के दसवें पटल में भी देखिये।

अवान्तरस्ततो ज्ञेयः प्रवरस्तदनन्तरम्।
अन्त्यशैवस्ततो ज्ञेयस्तेषां लक्षणमुच्यते॥६ ॥

अनादिशैव आदिशैवश्च

अनादिशैवो मत्तोऽन्यो नास्ति लोकेषु कश्चन।
आदिशैवास्तु विज्ञेयाः कौशिकाद्या नगात्मजे॥७ ॥
कौशिकः कश्यपश्चैव भरद्वाजात्रिगौतमाः।
आदावेते महादेवि पञ्चवक्त्रेषु दीक्षिताः॥८ ॥
तद्वंश्यानां पुनर्दीक्षा नास्ति सा चेत्तु तत्फलम्।
किन्तूपनयनादूर्ध्वं मण्डले पूज्य शङ्करम्।
पित्रादिभिश्चोपदेश्या मम मन्त्रादिकाः क्रियाः॥९ ॥
दत्त्वा तु भस्म ताम्बूलं मद्भक्तानां च भोजनम्।
दक्षिणां च ततो दद्याद् वित्तशाठ्यं न कारयेत्॥१०॥
एते शिवद्विजाः प्रोक्ताः लोकपूज्या भवन्ति हि।
एभिरेव प्रकर्तव्यं यजनं स्वपरार्थकम्॥११॥

---

छठा प्रवरशैव कहलाता है। अन्तिम सातवां अन्त्यशैव है। अब क्रमशः इनके लक्षण बताये जा रहे हैं॥६॥

हे हिमालय की पुत्रि! अनादिशैव तो इस लोक में मुझसे भिन्न कोई भी नहीं है। इस कथन का अभिप्राय यह है कि केवल शिव ही अनादिशैव है, आदिशैवों में कौशिक आदि ऋषिगणों की गणना होती है॥७॥ हे महादेवि! [२]कौशिक, कश्यप, भरद्वाज, अत्रि और गौतम ये पांच ऋषिगण शिव के पांच मुखों से सर्वप्रथम दीक्षित हुए थे॥८॥ कौशिक आदि इन पांच ऋषिकुलों में उत्पन्न मानवों के लिये दीक्षा का कोई प्रयोजन नहीं है। तो भी उपनयन संस्कार में जैसे पिता गायत्री मन्त्र का उपदेश कहते हैं, वैसे ही यहाँ भी मण्डल में भगवान् शिव का पूजन करके पिता आदि ही शिवमन्त्र, शिवपूजन आदि का इनको उपदेश कर दें। इसका अभिप्राय यह है कि आदिशैवों के लिये पिता के अतिरिक्त दीक्षागुरु की अपेक्षा नहीं मानी जाती॥९॥ इस अवसर पर उपस्थित शिवभक्तों को भस्म और ताम्बूल देकर भोजन करावे तथा उनको दक्षिणा दे। भोजन कराने और दक्षिणा देने में कंजूसी नहीं करनी चाहिये॥१०॥ ये आदिशैव ही शैव सम्प्रदाय के अनुयायियों में द्विज माने जाते हैं। ये सभी के पूज्य हैं। इनको अपने साथ दूसरों के लिये भी यजन, पूजन आदि करने का अधिकार है॥११॥

---

२. कौशिक आदि पांच ऋषियों के नाम चन्द्रज्ञानागम क्रियापाद में भी मिलते हैं (१०।७)।

महाशैव:

**शैवदीक्षोक्तमार्गेण दीक्षिता ब्राह्मणाः शिवे।**
**महाशैवास्तु ते ज्ञेया महान्तो लोकपूजिताः॥१२॥**

अनुशैवोऽवान्तरशैवश्च

**अनुशैवा इति प्रोक्ता नृपा वैश्याश्च दीक्षिताः।**
**अवान्तराख्यशैवास्तु शूद्राश्चेद् दीक्षिता यदि॥१३॥**

प्रवरशैवोऽन्त्यशैवश्च

**कुलालपार्श्वकाद्यश्च प्रवरः शैव उच्यते।**
**अन्यासामन्त्यजातीनामन्त्यशैवं विधीयते॥१४॥**

आचारभेदाच्छैवभेद:

**एवं प्रोक्ताः शैवभेदा जात्यनुक्रमशो मया।**
**आचारभेदाच्छैवस्य भेदः संकथ्यतेऽधुना॥१५॥**
**सामान्यशैवं प्रथमं मिश्रशैवं ततः परम्।**
**शुद्धशैवं ततो ज्ञेयं वीरशैवं ततः परम्।**
**एतेषां लक्षणं वक्ष्ये शृणु देवि यथाक्रमम्॥१६॥**

---

हे शिवे! शैवागमों में प्रतिपादित दीक्षाविधि से दीक्षित ब्राह्मण महाशैव कहलाते हैं। ये महाशैव लोक में अत्यन्त पूजनीय है॥१२॥

दीक्षासम्पन्न क्षत्रिय और वैश्य अनुशैव कहलाते हैं। यदि कोई शूद्र भी योग्यता के आधार पर शैव दीक्षा को प्राप्त करते हैं, तो वे अवान्तरशैव कहलाते हैं॥१३॥

कुलाल (कुम्हार), पार्श्वक (पीठमर्दक) आदि दीक्षा प्राप्त कर लेने पर प्रवरशैव कहलाते हैं। इनसे भिन्न अन्य सभी अन्त्य जातियों के दीक्षासम्पन्न व्यक्ति अन्त्यशैव के नाम से प्रसिद्ध होते हैं॥१४॥

इस तरह से यहाँ पर मैंने जाति के आधार पर शैवों के भेदों का निरूपण किया है। अब मैं आचार के भेद से विभक्त शैवों के भेदों को बताऊंगा॥१५॥ इनमें प्रथम सामान्यशैव, तब दूसरा मिश्रशैव, तीसरा शुद्धशैव और चौथा भेद वीरशैव के नाम से प्रसिद्ध है। हे देवि! अब मैं आनुपूर्वी से इनके लक्षण बताता हूँ। तुम उनको सावधानी से सुनो॥१६॥

सामान्यशैव:

यदा यदा शिवं पश्येत् तदा कुर्याच्छिवार्चनम्।
प्रदक्षिणनमस्कारौ दर्शनं वा समाचरेत्।
नास्ति पूजादिनियमो यथासम्भवमाचरेत्॥१७॥
शिवचिह्नेषु भक्तेषु शिवकार्येषु पार्वति।
भक्तिं कुर्वीत सततं मनोवाक्कायकर्मभि:।
सामान्यशैवमाख्यातं मिश्रशैवमथ शृणु॥१८॥

मिश्रशैव:

शिवं विष्णुं च ब्रह्माणं कुमारं गणनायकम्।
आदित्यमम्बिकां चैव मिश्रीकृत्य समर्चनम्॥१९॥
सर्वत्र देवताबुद्धिर्माहात्म्यं शिव एव हि।
शिवधर्मान्यधर्माणां समाचरणमादरात्॥२०॥
अन्यपूजामिश्रितत्वाद् मिश्रशैवमुदीरितम्।
अत: परं शुद्धशैवं वक्ष्यामि शृणु पार्वति॥२१॥

---

जब जब शिव को देखे, तब तब उनकी पूजा करे, प्रदक्षिणा और नमस्कार करे अथवा केवल दर्शन करे। यहाँ पूजा आदि का कोई नियम नहीं है। जो जब संभव हो, वही उस समय करे॥१७॥ हे पार्वति! इस सामान्यशैव को इतना ही करना है कि मन, वचन और शरीर से भस्म, रुद्राक्ष आदि शिव के चिह्नों के प्रति, शिवभक्तों के प्रति और शिव के कार्यों (चरित्रों) के प्रति सदा भक्ति-भाव से परिपूर्ण रहे। अब तुम मिश्रशैव के लक्षण सुनो॥१८॥

मिश्रशैव शिव, विष्णु, ब्रह्मा, कुमार (स्कन्द), गणनायक (गणेश), आदित्य (सूर्य), अम्बिका (शक्ति)— इन सबको मिलाकर समान भाव से पूजा करता है। अभिप्राय यह है कि इन सबको मिलाकर पूजा करने के कारण ही ये मिश्रशैव कहलाते हैं॥१९॥ सर्वत्र समान रूप से देवताबुद्धि रखता हुआ भी यह शिव का विशेष माहात्म्य मानता है और पूरे आदर के साथ इन सभी धर्मों में विहित आचारों का आदरपूर्वक पालन करता है॥२०॥ अन्य देवताओं की पूजा भी इस सम्प्रदाय में मिली जुली हुई है, अत: इसको मिश्रशैव कहा जाता है। हे पार्वति! अब मैं आगे शुद्धशैव का लक्षण बताऊँगा। तुम उसे सावधानी से सुनो॥२१॥

### शुद्धशैवः

शुद्धः शिव इति प्रोक्तस्तद्भवं शैवमुच्यते।
उभयोः सम्पुटीभावाच्छुद्धशैवमिति स्मृतम्॥२२॥
एक एव महादेवः साम्बः सत्यादिलक्षणः।
तदन्यदेवास्तद्भक्तास्तदुद्भूतास्तदाश्रिताः ॥२३॥
शिवस्य पूजावेलायां ये चान्ये देवसत्तमाः।
तेषामावरणत्वेन पूजां कुर्यान्न चान्यथा॥२४॥
गुरुणा दत्तलिङ्गं तु करपीठेऽपि वा यजेत्।
गुरूपदिष्टनियमान् सावधानं समाचरेत्॥२५॥
प्रमादात् पतिते लिङ्गे नष्टे दग्धे हृतेऽपि वा।
विनिर्गते तथा पीठाद् येन केन च दूषिते॥२६॥
गुरुपादाम्बुजं स्मृत्वा जप्त्वाऽघोरं तदाज्ञया।
तल्लिङ्गमेव वाऽन्यद्वा धारयेत् पूजयेत् पुनः॥२७॥

---

यहाँ शुद्ध शब्द से साक्षात् शिव का ही बोध होता है। इस शिव से जिसका उद्भव हुआ, वह शैव कहलाता है। इस प्रकार साक्षात् शिव के द्वारा जिसका उपदेश किया गया, इस अर्थ को अभिव्यक्त करने के लिये शुद्ध और शैव ये दोनों पद आपस में मिलकर शुद्धशैव सम्प्रदाय का बोध कराते हैं॥२२॥ शुद्धशैव मानते हैं कि जगदम्बा पार्वती के साथ विद्यमान एकमात्र शिव ही सत्य, ज्ञान, आनन्द लक्षण ब्रह्म है। अन्य सब देवता शिव के भक्त हैं, शिव से उत्पन्न हुए हैं और उन्हीं के सहारे स्थित हैं॥२३॥ यह शुद्धशैव शिव की जब पूजा करे, तब अन्य देवताओं की पूजा आवरण देवताओं के रूप में ही करे, प्रधान देवता के रूप में नहीं॥२४॥ ये शुद्धशैव गुरु के द्वारा प्रदत्त इष्टलिंग का पूजन अपने वाम करपीठ में रख कर भी कर सकते हैं। गुरु के द्वारा उपदिष्ट नियमों का पालन इनको सावधानी से करना चाहिये॥२५॥ असावधानी के कारण इष्टलिंग के गिर पड़ने पर, नष्ट हो जाने पर, दग्ध हो जाने पर, चुरा लिये जाने पर अथवा पीठ से अलग हो जाने पर और जिस किसी के द्वारा दूषित कर दिये जाने पर गुरु के चरण-कमलों का ध्यान कर और अघोर मन्त्र का जप कर गुरु की आज्ञा के अनुसार उसी लिंग को अथवा दूसरे लिंग को धारण करे और पुनः उसका पूजन आरंभ करे॥२६-२७॥ प्रमादवश नियम का लोप हो

प्रमादान्नियमे लुप्ते मूलपञ्चाक्षरीं जपेत्।
प्रायश्चित्तमिदं देवि व्रताचारादिलोपने।
शुद्धशैवमिदं प्रोक्तं वीरशैवमथ शृणु ॥२८॥

वीरशैवः

वीतरागादिदोषत्वादात्मतत्त्वविचारणात्।
विकल्पाकल्पशून्यत्वाद् वीरशैवमिति स्मृतम् ॥२९॥
सामान्यं प्रथमं प्रोक्तं विशेषं च द्वितीयकम्।
निराभारं तृतीयं स्यात् क्रमाल्लक्षणमुच्यते ॥३०॥

सामान्यवीरशैवः

गुरूक्तेनैव मार्गेण भूतिरुद्राक्षधारणम्।
पञ्चाक्षरजपं देवि कुर्यान्नित्यमतन्द्रितः।
गुरुणा दत्तलिङ्गं तु सावधानेन धारयेत् ॥३१॥
इष्टलिङ्गं प्राणलिङ्गं भावलिङ्गं च पार्वति।
एकीकृत्यार्चनं कुर्याद् वीरशैवो न भेदतः ॥३२॥

---

जाने पर मूल पंचाक्षरी मन्त्र का जप करे। हे देवि! व्रतपालन या नियमाचार के पालन में कोई त्रुटि आने पर सर्वत्र उसी प्रायश्चित्त का सर्वत्र विधान किया गया है। ये सब बातें शुद्धशैव के संबन्ध में कही गई हैं। अब तुम वीरशैव का लक्षण सुनो ॥२८॥

जिसके राग-द्वेष आदि सारे दोष दूर हो गये हैं, आत्मतत्त्व की विचारणा में जो सदा लगा रहता है और जिसके सारे विकल्पजाल नष्ट हो गये हैं, वही वीरशैव कहलाता है ॥२९॥ ये वीरशैव तीन प्रकार के हैं। पहला सामान्य वीरशैव, दूसरा विशेष वीरशैव और तीसरा निराभार वीरशैव कहलाता है। अब तुम इनके लक्षणों को क्रमशः सुनो ॥३०॥

हे देवि! सामान्य वीरशैव गुरु के द्वारा प्रदर्शित मार्ग से नित्य भस्म और रुद्राक्ष धारण करता है। पंचाक्षर मन्त्र का जप नित्य बिना प्रमाद के करता है और गुरु के द्वारा प्रदत्त इष्टलिंग को सावधानी से धारण करता है ॥३१॥ हे पार्वति! वीरशैव को इष्टलिंग, प्राणलिंग और भावलिंग की एक भाव से, अर्थात् इन सबको अभिन्न मान कर पूजा करनी चाहिये। इनको अलग अलग मानकर पूजा नहीं करनी चाहिये ॥३२॥

जङ्गमे निजलिङ्गैक्ये निर्भावे निर्मले परे।
भक्तिं कुर्यान्महादेवि स्वयं दारसुतादिभिः।
मम लिङ्गाङ्गसङ्गानां वञ्चनान्नरकं ध्रुवम्॥३३॥
तस्माद् यत्नेन मद्भक्तैर्वीरमाहेश्वरात्मनाम्।
सेवा कार्या महादेवि मनोवाक्कायकर्मभिः॥३४॥
गोत्रं च शिवगोत्रं च नामापि शिवनाम च।
सदाशिवौ च पितरौ बान्धवाः शिवकिङ्कराः॥३५॥
शिवार्थार्पितदेहाद्याः सुहृदः परिकीर्तिताः।
शिवकार्याभिमानश्च स्वदेशो भुवनत्रयम्॥३६॥
कराब्जपीठे यजनं धारणं सज्जिकान्तरे।
यद्वा कराब्जे वक्त्रे वा धारणं मोक्षकारणम्॥३७॥
एककालं द्विकालं वा त्रिकालं वापि शाङ्करि।
लिङ्गस्य यजनं कुर्याल्लिङ्गाचारपरायणः॥३८॥

---

हे महादेवि! सामान्य वीरशैवों को अपने पत्नी-पुत्र आदि के साथ भक्तिभाव प्रदर्शित करना चाहिये। ऐसा न कर जो सामान्य वीरशैव लिंगांगसंगियों के साथ वंचना करता है, तो उसे अवश्य ही नरक की प्राप्ति होती है॥३३॥ हे महादेवि! इसलिये मेरे भक्त इन सामान्य वीरशैवों को इन वीरमाहेश्वरों (जंगमों) की यत्नपूर्वक वचन और कायकर्म से सेवा करनी चाहिये॥३४॥ ऐसे सामान्य वीरशैवों का शिवगोत्र ही गोत्र है, शिव का नाम ही इनका नाम है, सदाशिव-पार्वती ही इनके माता-पिता हैं और शिव के किंकर ही इनके बन्धु हैं। शिव के प्रयोजन के लिये देह आदि को समर्पित कर देने वाले ही इनके मित्र हैं। शिव कार्य को करने तक ही इनका अभिमान सीमित है और तीनों भुवन इनका स्वदेश है॥३५-३६॥ करकमल रूपी पीठ पर इष्टलिंग की पूजा करना, सज्जिका के भीतर रखकर उसको धारण करना अथवा करकमल में या कण्ठ में उसे धारण करना, इतने मात्र से इन सामान्य वीरशैवों को मोक्ष की प्राप्ति हो जाती है॥३७॥ हे शांकरि! लिंगाचार[३] का नियमित रूप से पालन करने वाला यह सामान्य वीरशैव एक बार, दो बार या दिन में तीन बार इष्टलिंग की पूजा करे॥३८॥

---

३. वीरशैवों के पांच आचारों में लिंगाचार का भी समावेश है। चन्द्रज्ञानागम क्रियापाद के नवम पटल में इसका विशेष विवरण देखिये।

विशेषवीरशैवः

इत्येवमाचरन् धर्मान् विशेषं शैवमाचरेत्।
विशिष्टधर्मानुष्ठानाद् विशेष इति कथ्यते॥३९॥
एकं माहेश्वरं वापि द्वौ वा त्रीन् वा महेश्वरि।
भोजयित्वा तत्प्रसादं भुञ्जीत प्रतिवासरम्॥४०॥
द्रोणपुष्पं बिल्वपत्रं करवीरमथापि वा।
मल्लिकोत्पलपुन्नागजात्यादिकुसुमानि वा॥४१॥
एष्वेकं कुसुमं नित्यमर्पयेन्नियमान्वितः।
नैवेद्यधूपदीपांश्च तथा नित्यं समर्पयेत्॥४२॥
इत्यादिनियमान् यस्तु निर्वहेज्जीविताविधि।
स एवाहं महादेवि विशिष्टशिवपूजकः॥४३॥
आत्मानं वा सुतान् वापि सदनं च धनादि वा।
भूषणं सर्ववस्तूनि वाहनानि पशूनपि।
यत् स्वकीयमभिप्रेतं तत्कुर्याज्जङ्गमार्पितम्॥४४॥
अनुभूतं तु तैः पश्चादादाय स्वयमादरात्।
कुर्यात् प्रसादबुद्ध्या यः स विशिष्ट इति स्मृतः॥४५॥

---

इस तरह से सामान्य वीरशैवों के लिये निर्दिष्ट धर्मों का पालन करने वाला शिवभक्त विशेष शैवाचारों के पालन की ओर बढे। विशिष्ट धर्मों का अनुष्ठान करने से वह विशेष वीरशैव कहलाता है॥३९॥ हे माहेश्वरि! यह विशेष वीरशैव एक, दो या तीन माहेश्वरों को प्रतिदिन भोजन करा लेने के बाद ही स्वयं उनका प्रसाद ग्रहण करे॥४०॥ द्रोणपुष्प, विल्वपत्र, अथवा करवीर पुष्प तथा मल्लिका, उत्पल (कमल), पुन्नाग आदि और जाति आदि पुष्पों में से किसी एक पुष्प को नित्य नियमपूर्वक इष्टलिंग पर अर्पित करे। उसी तरह से नित्य, नैवेद्य, धूप, दीप आदि भी समर्पित करे॥४१-४२॥ हे महादेवि! इस तरह के नियमों का जो शिवभक्त जीवन पर्यन्त निर्वाह करता है, ऐसा विशिष्ट शिवपूजक साक्षात् शिव ही हो जाता है॥४३॥ ऐसा विशेष वीरशैव स्वयं अपने को, अपने पुत्रों को, अपने घर को, अपने धन को, आभूषणों को, वाहनों को, पशुओं को और अन्य भी उन सब वस्तुओं को, जिनको कि वह अपना समझता है, जंगम को समर्पित कर देने में संकोच न करे॥४४॥ जंगमों के द्वारा उपभुक्त उन सब पदार्थों को बाद में स्वयं आदरपूर्वक ग्रहण करे और उन सबका प्रसाद के रूप में अपने लिये उपयोग करे॥४५॥ जंगमों को समर्पित

भक्ष्यभोज्यादिवस्तूनि यो भुङ्क्ते चरवर्जितः।
स भुङ्क्ते मलमांसादि श्वपाकागारसम्भवम्॥४६॥
शिवकार्यविरुद्धाश्चेद् भर्तृभार्यात्मजादयः ।
परित्याज्यास्ते विशेषवीरशैवपरायणैः॥४७॥

लिङ्गनिष्ठा

लिङ्गभक्तिर्लिङ्गपूजा लिङ्गसेवा तथा शिवे।
लिङ्गध्यानं लिङ्गमनो लिङ्गचर्यापरौ करौ॥४८॥
लिङ्गश्रुतिपरे श्रोत्रे लिङ्गार्पितरसादयः।
लिङ्गनिर्माल्यसुरभिलाभो घ्राणस्य पार्वति॥४९॥
लिङ्गालङ्कारसन्दर्शनासक्ते लोचनेऽपि च।
लिङ्गप्रदक्षिणपरौ पादौ च गिरिसम्भवे॥५०॥
लिङ्गस्य पुरतो नित्यं तदर्थं चाङ्गचेष्टनम्।
लिङ्गार्थं दत्तसर्वस्वं लिङ्गनिष्ठेति गीयते॥५१॥

---

किये बिना जो शिवभक्त भक्ष्य, भोज्य आदि वस्तुओं को अपने उपयोग में लाता है, वह चंडाल के घर की विष्ठा और मांस का ही भक्षण करता है॥४६॥ पति, पत्नी, पुत्र आदि अपने परिवार के सदस्य यदि शिवकार्य से विमुख हैं, तो विशेष वीरशैव धर्म का आचरण करने वालों को इनका परित्याग कर देना चाहिये॥४७॥

हे शिवे! इनको लिंग में भक्ति रखनी चाहिये, लिंग की पूजा, लिंग की सेवा और लिंग का ध्यान करना चाहिये, लिंग में मन लगाना चाहिये और अपने हाथों को भी लिंग की पूजा में समर्पित कर देना चाहिये॥४८॥ हे पार्वति! इस विशेष वीरशैव के दोनों कान लिंग के गुणगान के श्रवण में लगे रहने चाहिये। लिंग को समर्पित रस आदि का ही इसे ग्रहण करना चाहिये और उसकी घ्राणेन्द्रिय भी लिंग के निर्माल्य के रूप में प्राप्त पुष्प आदि की सुगन्धि से तृप्त होनी चाहिये॥४९॥ हे गिरिपुत्रि! इसके नेत्र लिंग को समर्पित अलंकरण को देखने में आसक्त रहने चाहिये। इसके चरण भी लिंग की प्रदक्षिणा करने में लगे हुए होने चाहिये॥५०॥ इष्टलिंग के सामने ही इस विशेष वीरशैव को अपनी सारी अंगचेष्टाएँ इसके प्रसाद के लिये करनी चाहिये। जब यह इष्टलिंग के लिये अपना सब कुछ समर्पित कर देता है, तो इसी को लिंगनिष्ठा[४] कहा जाता है॥५१॥

---

४. 'निष्ठा' शब्द पर ऊपर पांचवें पटल की १८वी टिप्पणी देखिये।

इष्टलिङ्गात्यये दोषः

**लिङ्गं पतिः सती चाहं भावोऽयं वीरशैविनाम्।**
**तस्माल्लिङ्गात्यये देवि सद्यः प्राणान् परित्यजेत्॥५२॥**
**दीक्षायां गुरुणा लिङ्गं धारितं गिरिजे यदा।**
**तदाप्रभृति लिङ्गाङ्गसम्बन्धी स्यान्निरन्तरम्॥५३॥**
**इष्टलिङ्गे परे लुप्ते लिङ्गमन्यन्न धारयेत्।**
**पुनस्तदेव लब्धं चेद् धारयेद् देव्यशङ्कितः॥५४॥**
**जले वा पतितं लिङ्गं पुनर्दृष्टं तदेव हि।**
**धारयेदवधानेन वीरशैवो न दुष्यति॥५५॥**
**यवमात्रं यदि च्छिन्ने तदर्धार्धमथापि वा।**
**लिङ्गे पीठादिके वापि प्रायश्चित्तं न विद्यते॥५६॥**
**दैवाद् विनिर्गतं शक्तिपीठाल्लिङ्गमखण्डितम्।**
**पुनर्बद्ध्वा धारयितुं न केनाप्यलमद्रिजे॥५७॥**

---

हे देवि! इस विशेष वीरशैव के मन में यह भाव रहना चाहिये कि लिंग मेरा पति है और मैं उसकी सती हूँ। इसीलिये लिंगरूपी पति के नष्ट हो जाने पर वीरशैव को सती के समान अपना प्राणत्याग कर देना चाहिये॥५२॥ हे गिरिजे! दीक्षा देते समय गुरु ने जब इष्टलिंग धारण करा दिया, तब से उसे निरन्तर उस इष्टलिंग को अपने अंग से कभी अलग नहीं करना चाहिये॥५३॥ हे देवि! इस गुरुप्रदत्त श्रेष्ठ इष्टलिंग के लुप्त हो जाने पर दूसरा लिंग धारण न करे। यदि वही लिंग पुनः मिल जाता है, तो उसे बिना शंका के धारण कर लेना चाहिये॥५४॥ यदि इष्टलिंग नदी आदि के जल में गिर पड़ा है और वह पुनः मिल गया है, तो उसे सावधानी के साथ पुनः धारण कर लेना चाहिये। ऐसा करने पर वीरशैव को कोई दोष नहीं लगता॥५५॥ लिंग के अथवा पीठ आदि के एक जौ के बराबर, आधे या चौथाई जौ के बराबर कट जाने पर भी प्रायश्चित्त की कोई आवश्यकता नहीं मानी गई है॥५६॥ हे अद्रिजे! दुर्भाग्यवश शक्तिपीठ से लिंग के अलग हो जाने पर भले ही वह लिंग अखण्डित हो, उसको पुनः बांधकर धारण करना कभी भी उचित नहीं है॥५७॥

इष्टलिङ्गस्य पुनः संस्कारः

**नादबिन्दुकलारूपं कर्मसादाख्यमुच्यते।**
**बिन्दोर्विनिर्गते नादे कला ह्यन्यत्र गच्छति।**
**तत्पुनः पूरणं कर्तुं पुनः संस्कारमर्हति॥५८॥**
**पुनर्दीक्षादिसंस्कारः शुद्धशैवे विधीयते।**
**वीरशैवे पुनर्दीक्षा नेति भेदो वरानने॥५९॥**

लिङ्गलोपादिषु तनुत्यागो विधेयः

**लिङ्गलोपादिदोषेषु व्रतचर्यादिलोपने।**
**प्राणान् धत्ते प्राणलिङ्गी सोऽन्धे तमसि मज्जति।**
**तस्मात् तत्प्राणलिङ्गं तु सावधानेन धारयेत्॥६०॥**
**लिङ्गार्थमेव यः प्राणांस्त्यजेदैक्यं दृढं मयि।**
**स प्राप्नोति न सन्देहः सत्यं सत्यं वरानने॥६१॥**
**लिङ्गार्थं वापि गुर्वर्थमाचारार्थं तथैव च।**
**चरार्थं वा प्रसादार्थं तनुत्यागो विधीयते।**
**एवं निष्ठा तु यस्यास्ति गृहस्थोऽपि विमुच्यते॥६२॥**

---

नाद, बिन्दु और कला से सम्पन्न यह इष्ट लिंग [५]कर्मसादाख्य के नाम से प्रसिद्ध है। बिन्दु (शक्ति) से नाद (शिव) के अलग हो जाने पर उसमें स्थापित कला अन्यत्र चली जाती है। उसकी पूर्ति के लिये पुनः संस्कार करना पड़ता है॥५८॥ हे वरानने! शुद्धशैव मत में तो यह दीक्षासंस्कार पुनः किया जा सकता है, किन्तु वीरशैव मत में पुनः दीक्षा का विधान नहीं है। यही इन दोनों मतों में भेद है॥५९॥

इष्टलिंग के नष्ट हो जाने जैसे दोषों के उपस्थित होने पर और इस तरह से व्रत, चर्या आदि का लोप हो जाने पर जो प्राणलिंगी प्राणों को धारण करता है, वह अन्धकार से भरे नरक में डूब जाता है। इसलिये इस प्राणलिंग को पूरी सावधानी के साथ धारण करना चाहिये॥६०॥ हे वरानने! इष्टलिंग का वियोग होने पर जो वीरशैव अपने प्राणों को त्याग देता है, वह दृढ़ता से मेरे साथ समरसभाव को प्राप्त कर लेता है। यह बात सही है, सही है। इसमें किसी प्रकार का सन्देह नहीं रहना चाहिये॥६१॥ लिंग के लिये, गुरु के लिये, आचार के पालन के निमित्त, जंगम के लिये और उसी तरह से प्रसाद के लिये मैं अपने शरीर को भी छोड़ सकता हूँ, ऐसी दृढ निष्ठा जिसकी है, वह भले ही गृहस्थ हो, अवश्य मुक्त हो जाता है॥६२॥ हे देवि! इस तरह से मैंने

---

५. पंचविध सादाख्य तत्त्व का निरूपण इसी ग्रन्थ के प्रथम पटल में देखा जा सकता है (१।२३-२६)। वहाँ कर्मसादाख्य का स्थान पाँचवां है।

इति प्रोक्तं मया देवि विशेषं वीरशैवकम्।
निराभारमतो वक्ष्ये समाहितमनाः शृणु ॥६३॥

निराभारवीरशैवः

जन्तोः पुण्यं पापमिति कर्म द्विविधमुच्यते।
निवृत्तकर्मभारत्वान्निराभार इति स्मृतः ॥६४॥
जटी मुण्डी शिखी वापि काषायवसनान्वितः।
निस्पृहो निजलिङ्गैक्यो भिक्षाशी भयवर्जितः॥
मौनी भूतदयायुक्तो निराभार इति स्मृतः ॥६५॥
कन्थाकमण्डलुधरो भूतिरुद्राक्षसंयुतः।
दण्डकौपीनधारी च निराभार इति स्मृतः ॥६६॥
माहात्म्यं जटिनां यत् स्यान्मुण्डिनां च तदेव हि।
वन्यैः पत्रैश्च पुष्पैश्च फलैर्लिङ्गं प्रपूजयेत् ॥६७॥

निराभारवीरशैवचर्या

कामक्रोधादिरहितः शिवज्ञानी जितेन्द्रियः।
जङ्गमस्तु चरेद् भिक्षां यावत् स्वोदरपूरणम् ॥६८॥

---

यह विशेष वीरशैव के विषय में तुमको बताया है। अब मैं निराभार वीरशैव के विषय में कहूँगा। तुम उसे एकाग्रचित्त होकर सुनो ॥६३॥

कोई भी प्राणी पुण्य अथवा पाप ये दो तरह के कर्म करता है। इन दोनों तरह के कर्मों के भार से जो मुक्त है, वह निराभार वीरशैव कहलाता है ॥६४॥ यह निराभार वीरशैव जटा धारण करने वाला, मुण्डन कराने वाला अथवा शिखा धारण करने वाला हो सकता है। यह काषाय वस्त्र पहनता है, निस्पृह है। अपने इष्टलिंग के साथ ऐक्यभाव को प्राप्त है, भिक्षा मांगने से प्राप्त भोजन को ग्रहण करता है। निर्भय है, मौन धारण करता है और सभी प्राणियों पर दयाभाव रखता है ॥६५॥ भस्म और रुद्राक्ष से विभूषित यह निराभारी वीरशैव अपने हाथों से दण्ड और कमण्डलु धारण किये रहता है ॥६६॥ जटा धारण करने वाले की जो महिमा है, वही माहात्म्य मुण्डन कराने वाले निराभार वीरशैव का भी है। यह निराभार वीरशैव वन में पैदा हुए पत्र, पुष्प और फल से अपने इष्टलिंग की पूजा करे ॥६७॥

काम, क्रोध आदि दोषों से अस्पृष्ट रहकर यह जितेन्द्रिय शिवज्ञानी निराभार वीरशैव (जंगम) उतनी भिक्षा माँगे, जिससे उसकी उदरपूर्ति हो जाय ॥६८॥ हे देवि ! यह निराभार वीरशैव गृहस्थों पर दया करता हुआ माधुकरी भिक्षा एकत्र करे, अर्थात् भ्रमर जैसे नाना

चरेन्माधुकरीं भिक्षां निराभारो दयापरः।
एकान्नं तु न चाश्नीयाद् देवि तद्दोषकृद् यतः ॥६९॥
यथा मधुकरः पुष्पान्मधु गृह्णाति पार्वति।
तथा गृहस्थाद् भिक्षेत उपवाससमो विधिः ॥७०॥
भक्तैर्गृहस्थैः सम्पूज्या एते माहेश्वरा जनाः।
एतान् विना कृता पूजा नितरां निष्फला भवेत् ॥७१॥
न वस्तुसंग्रहं कुर्याद् यत्र कुत्रापि जङ्गमः।
दत्तं दद्याच्च भक्तेभ्यो दरिद्रेभ्यो दयान्वितः ॥७२॥
सुवर्णरत्नधान्यादिवस्तुवृद्ध्युपजीवनात् ।
अत्याश्रमी यदि चरेत् सोऽयं पातकिनां वरः ॥७३॥
जटाधारी शिखी मुण्डी पञ्चमुद्रासमन्वितः।
स्त्रीसङ्गं कुरुते यस्तु स मद्द्रोही न संशयः ॥७४॥

---

प्रकार के पुष्पों से मधु एकत्र करता है, उसी तरह अनेक गृहस्थों के घर जाकर उनसे थोड़ी-थोड़ी भिक्षा ग्रहण करे। वह किसी एक ही जगह का अन्न ग्रहण न करे, क्योंकि वह दोषकर माना गया है॥६९॥ हे पार्वति! जैसे भ्रमर अनेक पुष्पों के पास जाकर उनसे मधु ग्रहण करता है, उसी तरह निराभार वीरशैव भी अनेक गृहस्थों से भिक्षा एकत्र करे। इस प्रकार की भिक्षा का उपवास के समान माहात्म्य है॥७०॥ भक्त गृहस्थों को इन माहेश्वरों (जंगमों) की पूजा करनी चाहिये। इनका पूजन किये बिना की गई देवपूजा पूरी तरह से निष्फल हो जाती है। इसका अभिप्राय यह है कि जंगमों की पूजा से ही देवपूजा भी सफल होती है॥७१॥ यह जंगम निराभार वीरशैव जिस किसी भी स्थान में वस्तुओं का संग्रह न करे। यदि कोई कुछ इसे देता है, तो उसे अपने दरिद्र भक्तों में कृपापूर्वक वितरण कर देना चाहिये॥७२॥ अत्याश्रमी, अर्थात् सभी वर्णाश्रम धर्मों को छोड़ देने वाला यह निराभार वीरशैव यदि सुवर्ण, रत्न, धान्य आदि वस्तुओं को बढाने में अपने जीवन को लगा देता है, तो यह सभी पातकियों में श्रेष्ठ माना जायगा। इसका भाव यह है कि निराभारी वीरशैव को क्षणिक भौतिक सम्पत्ति के संचय करने में अपना अमूल्य जीवन व्यतीत नहीं करना चाहिये॥७३॥ जटाधारी, शिखावाला अथवा मुण्डित मस्तक वाला निराभार वीरशैव [६]पांच मुद्राओं से समन्वित होता हुआ भी यदि स्त्री-संग करता है, तो वह शिवद्रोही है, इसमें कोई संशय नहीं है॥७४॥ प्राणलिंग

---

६. यहाँ पंचमुद्रा शब्द का अभिप्राय पाँच शिवलिंग और पाँच नन्दियों से अंकित पात्रविशेष से है, जो कि निराभार या साभार पट्टाभिषेक के समय दिया जाता है। यह पात्र पंचलोह से निर्मित होता है। बिना पट्टाभिषेक के निराभारी के लिये कन्था, खट्वांग, दण्ड-कमण्डलु, झोली और कामाक्ष ये पाँच मुद्राएं मानी गई हैं।

अतिवर्णाश्रमी मुण्डी प्राणलिङ्गाङ्गयोगभाक्।
न धारयेच्छिरोवस्त्रमुष्णीषं वा न धारयेत् ॥७५॥
छिन्नभिन्नादिदुष्टं च यद्वल्लिङ्गं न पूज्यते।
लिङ्गाचारव्रतभ्रष्टो जङ्गमस्तु न पूज्यते ॥७६॥
जङ्गमो जङ्गमं दृष्ट्वा न प्रणामं करोति यः।
स एव जङ्गमद्रोही मद्द्रोही च न संशयः ॥७७॥
जङ्गमं द्वेष्टि यो मोहात् स तु मां द्वेष्टि शाङ्करि।
तस्मादन्योन्यमपि च पूज्याः स्युर्जङ्गमस्थले ॥७८॥
शिवभक्तिः शिवज्ञानं शिवमुद्रा शिवव्रतम्।
शिवलिङ्गार्चनश्रद्धा वृत्त्यन्तरनिरोधनम्।
एते धर्मा यत्र सन्ति स भाराभारवर्जितः ॥७९॥

जङ्गममहिमा

षट्स्थलज्ञानसम्पन्नः षडङ्गाङ्गसमाधिमान्।
आत्मवत् परद्रष्टा च स एवाहं न संशयः ॥८०॥

---

के साथ इष्टलिंग को संयुक्त करने की सामर्थ्य वाला अतिवर्णाश्रमी मुण्डी निराभार वीरशैव शिरोवस्त्र अथवा पगड़ी आदि धारण न करे ॥७५॥ टूट-फूट हो जाने पर शिवलिंग जैसे अपूज्य हो जाता है, उसी तरह से लिंगाचार से भ्रष्ट जंगम भी पूजनीय नहीं रह जाता ॥७६॥ जो जंगम दूसरे जंगम को देख कर प्रणाम नहीं करता, वह जंगमद्रोही ही नहीं, निःसन्देह मेरे साथ भी द्रोह करने वाला है ॥७७॥ हे शांकरि! जो व्यक्ति मोहवश जंगम के साथ द्वेष करता है, वह एक प्रकार से मेरे साथ ही द्वेष करता है। इस लिये जहां जंगमों का निवास है, वहां जंगमों को आपस में भी एक दूसरे की पूजा करनी चाहिये ॥७८॥ शिव में भक्ति, शिव का ज्ञान, शिव की मुद्रा, शिव का व्रत, शिवलिंग की पूजा में श्रद्धा, चित्त की असत् वृत्तियों का निरोध — ये सब धर्म जहाँ हैं, वही वास्तविक निराभार वीरशैव कहलाता है ॥७९॥

षट्स्थलों के ज्ञान से सम्पन्न, शिव के [७]सर्वज्ञता, तृप्ति, अनादिबोध, स्वतन्त्रता, अनन्तशक्ति, अलुप्तशक्ति नामक षड्विध अंगों में समाहित चित्त वाला, अपने समान ही सबको देखने वाला निराभार वीरशैव निःसन्देह साक्षात् मैं ही हूँ, अर्थात् ऐसा निराभारी वीरशैव शिवस्वरूप ही हो जाता है ॥८०॥ हे पार्वति! यह श्रेष्ठ निराभार वीरशैव जहाँ

---

७. सर्वज्ञता तृप्तिरनादिबोधः स्वतन्त्रता नित्यमलुप्तशक्तिः ।
अनन्तशक्तिश्च विभोर्विधिज्ञाः षडाहुरङ्गानि महेश्वरस्य ॥
भगवान् शिव के सर्वज्ञता आदि षड्विध अंगों का निदर्शक यह श्लोक वायुपुराण (१२।३३) आदि में तथा अनुभवसूत्र (४।२०) में भी उपलब्ध है।

**वीरशैवः परो यस्तु यत्र तिष्ठति पार्वति।**
**तत्तीर्थं तत्तपः शान्तिस्तत्र तिष्ठामि सर्वदा॥८१॥**
**तीर्थयात्रादिकं तेषां नास्ति चान्यत्र पार्वति।**
**कैलासादिपदापेक्षां त्यजेल्लिङ्गाङ्गयोगभाक्॥८२॥**
**यत्रान्यदेवतापूजा तत्स्थानं परिवर्जयेत्।**
**शिवभक्तिविहीनं च जनं नैव समाश्रयेत्॥८३॥**
**आदातृदातृदेयानां शिवचिह्नं सुशोभनम्।**
**शिवचिह्नाङ्कितं ग्राह्यमन्यच्चण्डालविट्समम्॥८४॥**
**सर्वं शिवमयं पश्येदन्यभावो न विद्यते।**
**लिङ्गाङ्गसम्बन्धपदार्थज्ञानं मोक्षसाधनम्॥८५॥**

लिङ्गाराधनमहिमा

**तदेकमेव मोक्षः स्यान्मम लिङ्गाङ्गयोगिनः।**
**तस्मात् सर्वैः सदा कार्यं लिङ्गाराधनमादरात्॥८६॥**

---

रहता है, वहीं तीर्थ है, वहीं तप है, वहीं शान्ति का निवास है। मैं स्वयं भी सदा वहीं निवास करता हूँ॥८१॥ हे पार्वति! तीर्थयात्रा के लिये इनको कहीं अन्यत्र नहीं जाना पड़ता। लिंग के साथ अंग की समरसता चाहने वाला निराभार वीरशैव कैलाश आदि की अपेक्षा नहीं रखता॥८२॥ जिस स्थान पर अन्य देवताओं की पूजा होती है, उस स्थान को छोड़ देना चाहिये और उसी तरह से शिवभक्ति से रहित मनुष्यों का भी सहारा नहीं लेना चाहिये॥८३॥ दान को लेने वाला, दान देने वाला और देय वस्तु ये सब [८]शिवचिह्न (शिवलिंग, नन्दी आदि) से सुशोभित होने चाहिये। निराभार वीरशैव को शिवचिह्न से अंकित वस्तु ही ग्रहण करनी चाहिये। बाकी सब वस्तु उसके लिये चण्डाल की विष्ठा के समान त्याज्य हैं॥८४॥ निराभारी वीरशैव सारे संसार को शिवमय ही देखे कि यहाँ शिव के अतिरिक्त दूसरा कुछ भी नहीं है। लिंग, अंग और इनका परस्पर संबन्ध— इन तीन पदार्थों का ज्ञान ही यहाँ मोक्ष का साधन माना गया है॥८५॥

इस तरह से लिंगांगसामरस्य को प्राप्त एकमात्र शिवयोगी को ही मोक्ष की प्राप्ति होती है। इसलिये सभी को सदा आदरपूर्वक शिवलिंग की आराधना करनी चाहिये॥८६॥

---

८. इसका विस्तार चन्द्रज्ञानागम क्रिया० के पंचाचारनिरूपक नवम पटल में देखा जा सकता है।

श्रीलिङ्गधारणं हित्वा यदीच्छेत् सिद्धिमात्मनः।
सूर्याचन्द्रमसौ जन्तोरायुष्यक्षयकारकौ ॥८७॥
तस्माल्लिङ्गार्चनं कुर्यात् सर्वधर्मोत्तमोत्तमम्।
यावत्करणसामर्थ्यं जरा यावन्न संस्पृशेत्।
स्थिरत्वं मनसो यावत् तावत् कुर्याच्छिवार्चनम् ॥८८॥

रहस्यं गोप्यम्

इदं रहस्यं परमं सारात्सारतरं महत्।
न वक्तव्यमभक्ताय कृतघ्नाय च मायिने ॥८९॥
वक्तव्यं हि प्रयत्नेन श्रद्धाभक्तियुताय च।
सदाचारे व्रते चापि निरताय महेश्वरि ॥९०॥
इदं प्रोक्तं हि संक्षेपाद् वीरशैवं महोत्तमम्।
मोक्षैकफलदं देवि किमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ॥९१॥

*इति श्रीसूक्ष्मागमे क्रियापादे शैववीरशैवभेदस्वरूप-*
*निरूपणं नाम सप्तमः पटलः ॥७॥*

---

यदि कोई व्यक्ति शिवलिंग के धारण के अतिरिक्त अन्य किसी साधन से मोक्षरूपी सिद्धि को पाना चाहता है, तो ऐसे जीव की आयु को सूर्य और चन्द्रमा व्यर्थ नष्ट कर देते हैं, अर्थात् शिवलिंग धारण के बिना मुक्ति कभी भी संभव नहीं है ॥८७॥ इसलिये शिवभक्त को चाहिये कि सभी धर्मों में बताये गये मुक्ति के उपायों में सर्वश्रेष्ठ इस लिंगार्चन को सविधि सम्पन्न करे। जब तक इन्द्रियाँ समर्थ हैं, जब तक वृद्धावस्था शरीर को जर्जर नहीं कर देती, जब तक मन स्थिर है, तब तक शिवभक्त को शिवलिंग की पूजा अवश्य करते रहना चाहिये ॥८८॥

यह अत्यन्त गोपनीय विषय है। समस्त शास्त्रों का उत्कृष्टतम निचोड़ है। जो व्यक्ति शिवभक्त नहीं है, कृतघ्न है और मायावी (छलकपट से भरा हुआ) है, उसे यह रहस्य कभी नहीं बताना चाहिये ॥८९॥ हे माहेश्वरि! जो शिव और गुरु के प्रति श्रद्धा एवं भक्ति से सम्पन्न है, सदाचार के पालन में और शिवव्रत के अनुष्ठान में लगा हुआ है, उसे इस रहस्य को प्रयत्नपूर्वक बताना चाहिये ॥९०॥ हे देवि! इस प्रकार संक्षेप में मैंने इस सर्वोत्तम वीरशैव शास्त्र को संक्षेप में बताया है। यह एकमात्र मोक्ष को देने वाला है। अब आगे तुम क्या सुनना चाहती हो ॥९१॥

*इस तरह से श्री सूक्ष्मागम के क्रियापाद का यह शैवों के और वीरशैवों के भेदों के*
*स्वरूप को बताने वाला सातवां पटल समाप्त हुआ ॥७॥*



# अष्टमः पटलः

देव्युवाच

भगवन् सर्वलोकेश करुणाकर शङ्कर।
शैवभेदस्वरूपं च वीरशैवं विशेषतः ॥१॥
तदाचारविशेषं च श्रुतं त्वत्कृपया विभो।
तत्र लिङ्गाङ्गसम्बन्धज्ञानं मोक्षैकसाधनम्।
इत्युक्तं भवता देव तज्ज्ञानमुपदिश्यताम् ॥२॥

शिव उवाच

सम्यक् पृष्टं त्वया देवि रहस्यमिदमुत्तमम्।
षट्स्थलात्मकमेतत्तु श्रूयतां सावधानतः ॥३॥

षड्विधलिङ्गानि

आदावाचारलिङ्गं स्यात् ततश्च गुरुलिङ्गकम्।
शिवलिङ्गं ततो ज्ञेयं चरलिङ्गमतः परम् ॥४॥
ततः प्रसादलिङ्गं स्यान्महालिङ्गमतः परम्।
एवं षड्विधलिङ्गानां स्वरूपं शृणु शाङ्करि ॥५॥

---

**देवी का प्रश्न—**

सभी लोकों के स्वामी, सब पर करुणा करने वाले हे शंकर भगवन्! आपने शैवों के भेदों का और विशेष कर वीरशैवों के भेदों का स्वरूप बताया है॥१॥ हे स्वामिन्! वीरशैवों के विशेष आचारों को भी मैंने आपकी कृपा से सुना है। वहाँ आपने कहा है कि लिंग और अंग के संबन्ध का ज्ञान ही एकमात्र मोक्ष का साधन है। हे देव! अब आप मुझे उसी ज्ञान का उपदेश कीजिये॥२॥

**शिव का उत्तर—**

हे देवि! तुमने ठीक प्रश्न किया है। इसमें गहरा रहस्य छिपा हुआ है। यह ज्ञान षट्स्थलात्मक है। इसको तुम सावधानी से सुनो॥३॥

इनमें पहला आचारलिंग, तब दूसरा गुरुलिंग, तीसरा शिवलिंग और चौथा चर(जंगम)लिंग के नाम से जाना जाता है॥४॥ पाँचवां प्रसादलिंग और इसके आगे छठा महालिंग है। इस तरह से ये छः प्रकार के लिंग हैं। हे शांकरि! अब तुम इनका स्वरूप सुनो॥५॥

त्रिविधमाचारलिङ्गम्

**स्थलमाचारलिङ्गस्य त्रिविधं श्रूयतां क्रमात्।**
**सदाचारस्तु नियतो गणाचारस्तथापरः ॥६ ॥**
**सज्जनः शिवभक्तश्च येन मार्गेण सर्वदा।**
**तोष्यते च महादेवि सदाचारः स वै स्मृतः ॥७ ॥**
**यस्तु स्वकृतमाचारं न त्यजेच्च तदत्ययात्।**
**त्यजेदसून् महादेवि नियताचार ईरितः ॥८ ॥**
**गुरुलिङ्गादिविषये न श्राव्यं दूषणं यदि।**
**श्रुतं तान् शिक्षयामीति गणाचारः स हि स्मृतः ॥९ ॥**

त्रिविधं गुरुलिङ्गम्

**दीक्षा शिक्षाऽनुभावश्च गुरुलिङ्गं त्रिधा भवेत्।**
**कुण्डमण्डलहोमाद्या अध्वशुद्धिः कलात्मिका।**
**मन्त्रोपदेशसहिता या सा दीक्षेति कथ्यते ॥१०॥**
**दीयते लिङ्गसम्बन्धः क्षीयते कर्मसञ्चयः।**
**दीयते क्षीयते साक्षाद् यया दीक्षेति कथ्यते ॥११॥**

---

इनमें से पहले आचारलिंग के तीन भेद हैं। उनको तुम क्रम से सुनो। इनमें से पहला सदाचार, दूसरा नियताचार और तीसरा गणाचार कहलाता है ॥६॥ हे महादेवि ! सज्जन शिवभक्त को जिस मार्ग के आचरण से सदा सन्तुष्ट रखा जाता है, उसे सदाचार कहते हैं ॥७॥ हे महादेवि ! जो व्यक्ति अपने द्वारा स्वीकृत आचार का कभी परित्याग नहीं करता और उसमें बाधा उत्पन्न होने पर जो अपने प्राणों का त्याग कर देता है, ऐसे आचार को नियताचार कहते हैं ॥८॥ गुरु, लिंग आदि के विषय में मैं किसी प्रकार की निन्दा नहीं सुनूँगा, यदि कोई सुनाता है, तो मैं उसे उचित शिक्षा दूँगा, इस तरह का संकल्प ही गणाचार कहलाता है ॥९॥

आचारलिंग के समान गुरुलिंग के भी तीन भेद हैं। इनके नाम दीक्षागुरु, शिक्षागुरु और अनुभावगुरु हैं। कुण्ड और मण्डल का निर्माण, होम, [1]षडध्वशुद्धि, शिवकला का शिष्य में आधान और मन्त्रोपदेश इन व्यापारों से विशिष्ट क्रिया को 'दीक्षा' कहते हैं ॥१०॥

---

१. षडध्वशुद्धि की प्रक्रिया की जानकारी के लिये प्रथम पटल की ५वीं टिप्पणी में निर्दिष्ट ग्रन्थ का दीक्षा प्रकरण देखिये।

गुरुलिङ्गचराख्यानां लिङ्गानामेकरूपकम्।
यद्ज्ञानं बोधितं सद्भिः सा शिक्षेति निगद्यते॥१२॥
संस्कारैः प्राक्तनैर्देवि स्वकीयसुकृतार्जितैः।
ज्ञानाधिक्यं भवेद् यत्तु स्वानुभावः स उच्यते॥१३॥

त्रिविधं शिवलिङ्गम्

शिवलिङ्गस्वरूपं ते वक्ष्यामि शृणु पार्वति।
इष्टलिङ्गं प्राणलिङ्गं भावलिङ्गमिति त्रिधा॥१४॥
दीक्षाविधानाद् गुरुणा यल्लिङ्गं दत्तमादरात्।
मन्त्रोपदेशसहितम् इष्टलिङ्गमुदाहृतम्॥१५॥
त्यक्तदेहेन्द्रियगुणः शिवार्पितनिजान्तरः।
शिव एव मनो लीनं प्राणलिङ्गं तदुच्यते॥१६॥

---

इष्टलिंग का संबन्ध दिलाने वाला और इस प्रकार संचित कर्मों का क्षय करने वाला संस्कार ही दीक्षा है। दीयते और क्षीयते (दा और क्षि) इन दो धातुओं के साक्षात् योग से [२]दीक्षा शब्द निष्पन्न होता है। इस प्रकार के दीक्षा संस्कार को देने वाला दीक्षागुरु कहलाता है॥११॥ गुरु, लिंग और जंगम एक ही रूप हैं, इस प्रकार सद्गुरु के द्वारा उपदिष्ट ज्ञान को 'शिक्षा' कहा जाता है। इस शिक्षा को देने वाला शिक्षागुरु कहलाता है॥१२॥ हे देवि! अपने पुराने संस्कारों, पुण्य के प्रभाव से अर्जित किसी व्यक्ति में जो ज्ञान की अधिकता देखने में आती है, उसी को 'अनुभाव' कहते हैं। इस अनुभाव को ही, अपने ज्ञान को ही अनुभावगुरु कहते हैं॥१३॥

हे पार्वति! अब मैं शिवलिंग के स्वरूप को तुम्हे बताऊँगा। यह शिवलिंग भी इष्टलिंग, प्राणलिंग और भावलिंग के भेद से तीन प्रकार का है॥१४॥ दीक्षाविधान के साथ गुरु ने मन्त्र का उपदेश कर आदरपूर्वक जो लिंग दिया है, उसे ही इष्टलिंग कहते हैं॥१५॥ देह और इन्द्रिय के गुणों से जो विरक्त हो गया है, अपने अन्तःकरण को भी जिसने शिव को अर्पित कर दिया है, जिसका मन शिव में लीन हो गया है, ऐसे व्यक्ति के हृदय में विस्फुरित होने वाला चिद्रूप लिंग ही प्राणलिंग कहलाता है॥१६॥ जाग्रत्, स्वप्न आदि सभी अवस्थाओं में जिसका मन ज्योतिर्लिंग से

---

२. सिद्धान्तशिखामणि में दीक्षा का लक्षण इस प्रकार दिया गया है—
दीयते च शिवज्ञानं क्षीयते पाशबन्धनम्।
यस्मादतः समाख्याता दीक्षेतीयं विचक्षणैः॥ (६।११)

जाग्रदादिष्ववस्थासु ज्योतिर्लिङ्गैक्यमानसम्।
अज्ञानविनिवृत्तं च भावलिङ्गं तदुच्यते॥१७॥

त्रिविधं चरलिङ्गम्

चरलिङ्गस्थलस्यास्य स्वरूपं कथयामि ते।
स्वयं चरं परं चेति त्रैविध्यं समुपागतम्॥१८॥
लिङ्गलाञ्छनसंयुक्तं बाह्यकर्मविवर्जितम्।
केवलानन्दरूपं यत्तत् स्वयलिङ्गमीरितम्॥१९॥
स्वच्छन्दचारी स्वाभिन्नलिङ्गरूपो निराकुलः।
भेदभ्रान्तिविहीनो यश्चरलिङ्गं स उच्यते॥२०॥
निर्द्वन्द्वो हि सदा स्थाणुर्गमागमविवर्जितः।
ज्योतिर्लिङ्गस्वरूपोऽयं परलिङ्गमुदाहृतम्॥२१॥

त्रिविधं प्रसादलिङ्गम्

प्रसादलिङ्गत्रैविध्यमपि शृणु वरानने।
शुद्धं सिद्धं प्रसिद्धं च भेदश्चैषामथोच्यते॥२२॥

---

एकाकार हो गया है और जिसका अज्ञान निवृत्त हो गया है, ऐसे व्यक्ति के भाव में विस्फुरित होने वाला आनन्दरूप लिंग ही भावलिंग कहलाता है॥१७॥

अब मैं चर(जंगम)लिंग का स्वरूप तुम्हें बताऊँगा। यह स्वयजंगम, चरजंगम और परजंगम के भेद से तीन प्रकार का होता है॥१८॥ बाह्य शरीर पर इष्टलिंग धारण करके इष्टलिंग की पूजा से भिन्न बाह्य कर्मकाण्ड को जो नहीं करता और जो केवल आनन्द स्वरूप है, उसे स्वयलिंग, अर्थात् स्वयजंगम कहते हैं॥१९॥ जो स्वच्छन्द विचरण करने वाला है, लिंग के स्वरूप से जो अपने को अभिन्न मानता है, जो किसी भी परिस्थिति में कभी घबराता नहीं है और जो सभी प्रकार के भेदों की भ्रान्ति से रहित है, उसे चरलिंग, अर्थात् चरजंगम कहते हैं॥२०॥ जो राग-द्वेष, सुख-दुःख, शीत-उष्ण आदि द्वन्द्वों से रहित है, सदा स्थाणु, अर्थात् स्थिर मन वाला है, जननमरण रूपी गमनागमन से जो मुक्त है, अर्थात् जीवन्मुक्तावस्था में पहुंच गया है और ज्योतिर्लिंगस्वरूप हो गया है, उसे परलिंग, अर्थात् परजंगम कहते हैं॥२१॥

हे वरानने! अब तुम त्रिविध प्रसादलिंग के विषय में भी सुनो। शुद्धप्रसाद, सिद्धप्रसाद और प्रसिद्धप्रसाद के भेद से यह तीन प्रकार का होता है। अब मैं इनके लक्षण बताता हूँ॥२२॥ अपने पहले के प्राकृतिक गुणों से रहित, काम-क्रोध आदि दुष्प्रवृत्तियों

पूर्वसर्वगुणत्याग: कामक्रोधादिवर्जनम्।
गुरुभक्तप्रसादो य: स शुद्ध: परिकीर्तित: ॥२३॥
ज्ञात्वा लिङ्गत्रयं सम्यक् तदैक्यं च वरानने।
लिङ्गार्पितप्रसादोऽयं सिद्ध इत्यभिधीयते ॥२४॥
शिवोऽहम्भावनायुक्तो निश्चलीकृतमानस:।
चरार्पितप्रसादोऽयं प्रसिद्ध: परिकीर्तित: ॥२५॥

त्रिविधं महालिङ्गम्

महालिङ्गस्थलं चापि त्रिधा भिन्नं शृणु क्रमात्।
पिण्डजं प्रथमं प्रोक्तमण्डजं च तत: परम्।
बिन्द्वाकाशं ततो ज्ञेयमेषां लक्षणमुच्यते ॥२६॥
देहो देवालय: प्रोक्तो जीवो देव: सदाशिव:।
इति निश्चितसद्भाव: पिण्डजं लिङ्गमुच्यते ॥२७॥
पीठिका पृथिवी लिङ्गमाकाश: सृष्टिकारणम्।
निस्सन्देहमिदं ज्ञानमण्डजं लिङ्गमीरितम् ॥२८॥

---

को दूर करने वाले गुरुभक्त को अपने गुरु द्वारा प्राप्त होने वाला जो प्रसाद है, उसे शुद्धप्रसाद कहते हैं ॥२३॥ हे वरानने! इष्ट, प्राण और भाव नामक त्रिविध लिंगों को और इनकी एकता को भलीभाँति जान कर उस लिंग को अर्पित प्रसाद सिद्धप्रसाद कहलाता है ॥२४॥ मैं साक्षात् शिव ही हूँ, ऐसी भावना को भर देने वाला, शिवभक्त के मन को स्थिर कर देने वाला और जंगम को अर्पित प्रसाद ही प्रसिद्धप्रसाद कहलाता है ॥२५॥

महालिंग स्थल के भी तीन भेद हैं। उनको तुम क्रम से सुनो। प्रथम भेद पिण्डज-महालिंग, दूसरा अण्डज-महालिंग और तीसरा बिन्दुज-महालिंग के नाम से जाना जाता है। अब तुम इनके लक्षण सुनो ॥२६॥ यह मनुष्य का देह [३]देवालय है। इसमें सदाशिव देव का निवास है, इस तरह का भाव जिस जीवात्मा के मन में आ गया है, उसे पिण्डज-महालिंग कहते हैं ॥२७॥ पृथिवी पीठिका है और लिंग आकाश है। इन दोनों से सारे ब्रह्माण्ड की सृष्टि होती है, इसमें कोई सन्देह नहीं है। इस प्रकार यह सारा ब्रह्माण्ड ही अण्डज-महालिंग कहलाता है ॥२८॥ आत्मा (पिण्ड) का आकाश

---

३. आगम-तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों में और सिद्धों एवं नाथों के साहित्य में देह को देवालय माना गया है। तन्त्रालोककार अभिनव गुप्त का कहना है कि इस सिद्धान्त का प्रतिपादन लकुलीश पाशुपत मत के आद्य प्रवक्ता लकुलीश ने किया था — "सर्वदेवमय: काय:" (तन्त्रा० १५।६०४)।

ध्यात्वात्मानमथाकाशे ध्यात्वाकाशं तथात्मनि।
आत्माकाशमयं लिङ्गं बिन्द्वाकाशमुदाहृतम्॥२९॥

देव्युवाच

एषु लिङ्गेषु देवेश कथं पूजादिकं भवेत्।
समाचारस्तु को वात्र प्रसादः कीदृशो भवेत्।
एतत्सर्वं समासेन कृपया वद मे प्रभो॥३०॥

शिव उवाच

अङ्गस्थलं समासेन वक्ष्ये षड्विधमादितः।
यस्मिन् ज्ञाते महादेवि ज्ञायते चाधिकं ततः॥३१॥

सलक्षणानि षट्स्थलानि

भक्तो माहेश्वरश्चैव प्रसादी प्राणलिङ्गकः।
शरणः शिवलिङ्गैक्यः षट्स्थलानि हि पार्वति॥३२॥
अथैषां लक्षणं वक्ष्ये शृणुष्व सुसमाहिता।
त्यक्ताभिमानो देहादौ भक्त इत्युच्यते बुधैः॥३३॥

---

(ब्रह्माण्ड) में और आकाश (ब्रह्माण्ड) का आत्मा (पिण्ड) में परस्पर अभिन्न रूप से ध्यान करने से परिज्ञात आत्माकाशमय लिंग ही बिन्दुज-महालिंग, अर्थात् बिन्द्वाकाश कहलाता है॥२९॥

**देवी का प्रश्न—**

हे देवेश! इन लिंगों की पूजा कैसे होगी? किन उपचारों से यह पूजा होगी? लिंगपूजा से मिलने वाला प्रसाद कैसा होगा? हे प्रभो! यह सब संक्षेप में आप कृपा करके बताइये॥३०॥

**शिव का उत्तर—**

हे महादेवि! इन प्रश्नों का उत्तर देने से पहले मैं तुमको संक्षेप में अंगस्थल का निरूपण करता हूँ, जिसके कि ज्ञान से सब कुछ समझ में आ जाता है॥३१॥

हे पार्वति! भक्त, माहेश्वर, प्रसादी, प्राणलिंगी, शरण और ऐक्य— ये छः स्थल होते हैं॥३२॥ अब मैं इनके लक्षण बताऊँगा। तुम सावधान होकर सुनो। जिसने देह, इन्द्रिय आदि में आत्मत्व का अभिमान छोड़ दिया है, उसे विद्वद्गण भक्त कहते हैं॥३३॥ जिसका चित्त मन्त्रजप से राग, द्वेष आदि दोषों से मुक्त

तच्चित्तममलं यस्य स वै माहेश्वरः स्मृतः।
चित्तं स्थिरं भवेद् यस्य स प्रसादी भवत्यसौ॥३४॥
त्यक्त्वा जीवभ्रमं भूयो लिङ्गात्मा प्राणलिङ्गकः।
शिवनित्यत्वनिश्चिन्तः सानन्दः शरणो भवेत्।
शिवजीवोभयभ्रान्तिरहितश्चैक्य उच्यते॥३५॥

त्रिविधो भक्तः

गुरुभक्तो लिङ्गभक्तश्चरभक्तस्तथैव च।
एवं भेदसमायुक्तो भक्तस्तु त्रिविधो भवेत्॥३६॥

षड्विध आचारलिङ्गभक्तः

मोही भक्तः पूजकश्च तथा वीरः प्रसादवान्।
प्राणी चाचारलिङ्गादिः स वै भक्तोऽपि षड्विधः॥३७॥
मोहं त्यजेत् कलत्रादौ मोही ह्याचार एव हि।
शिवाचारविरुद्धांश्च त्यजेदपि सुतादिकान्।
स एवाचारमोही स्यादन्याचारविवर्जितः॥३८॥
पूर्वाचारं परित्यज्य शिवाचारं समाश्रितः।
आचारलिङ्गभक्तः स्याद् विरुद्धाचारवर्जितः॥३९॥

---

गया है, उसे माहेश्वर कहते हैं। जिसका चित्त निर्मल हो गया है, उसे प्रसादी कहा जाता है॥३४॥ जो साधक अपने में जीवभाव के भ्रम को छोड़कर लिंगस्वरूप हो जाता है, उसे प्राणलिंगी कहते हैं। शिवभाव की नित्यता पर विश्वास कर जो निश्चिन्त और आनन्द से ओतप्रोत रहता है, उसे शरण कहते हैं। शिव और जीवविषयक सभी भ्रान्तियों से निर्मुक्त व्यक्ति ऐक्य कहलाता है॥३५॥

गुरुभक्त, लिंगभक्त और चर(जंगम)भक्त— इन तरह के भेदों के कारण भक्तस्थल तीन प्रकार का होता है॥३६॥

आचारलिंग, गुरुलिंग आदि षड्विध लिंगों में से प्रत्येक के भेद से मोही, भक्त, पूजक, वीर, प्रसादवान् और प्राणी— ये छः प्रकार के भक्त होते हैं॥३७॥ स्त्री-पुत्र आदि के प्रति जो मोह को छोड़ देता है, शिवाचार के विरुद्ध आचरण करने वाले पुत्र आदि को भी जो छोड़ देता है और इसी प्रकार के अन्य सभी विपरीत आचारों का भी जो परित्याग पर देता है, ऐसा भक्त आचारलिंग का 'मोही' कहलाता है॥३८॥ पूर्व के आचारों को छोड़कर जिसने शिवाचार को ग्रहण कर लिया है, ऐसा विरुद्धाचार को छोड़ देने वाला भक्त आचारलिंग का 'भक्त' कहलाता है॥३९॥ अन्य सभी

अन्यपूजां परित्यज्य लिङ्गपूजैकतत्परः।
शिवाचारपरो यस्तु स स्यादाचारपूजकः॥४०॥
अपि प्राणात्यये देवि स्वाचारं न परित्यजेत्।
आचारलिङ्गवीरः स्यादाचारैकपरायणः॥४१॥
शुचित्वमशुचित्वं चेत्यादिसन्देहवर्जितः।
ग्राह्याग्राह्यादिरहितः स्यादाचारप्रसादकः॥४२॥
परैः कृतामीशनिन्दां शृणुयान्न च कुत्रचित्।
इति योऽस्ति स आचारलिङ्गप्राणीति कथ्यते॥४३॥
एवमाचारलिङ्गैकतत्परो मां समाश्रयेत्।
प्रतिपद्य स नित्यत्वं गाणपत्यमवाप्नुयात्॥४४॥

षड्विधो गुरुलिङ्गभक्तः

एवं च गुरुलिङ्गेऽपि षड्भेदाः सम्भवन्ति हि।
त्यक्तपित्रादिमोहः सन् गुरुलिङ्गैकमोहवान्।
एवं यो वर्तते देवि गुरुमोही स उच्यते॥४५॥

---

देवताओं की पूजा को छोड़कर जो मात्र शिवलिंग की पूजा में ही रहता हुआ शिवाचार का पालन करता है, वह आचारलिंग का 'पूजक' कहलाता है॥४०॥ हे देवि! प्राण का संकट आने पर भी जो अपने आचार का परित्याग नहीं करता, ऐसा आचार के पालन में लगा हुआ साधक आचारलिंग का 'वीर' कहलाता है॥४१॥ पवित्रता और अपवित्रता इत्यादि के प्रति जिसके मन में किसी प्रकार का सन्देह नहीं है और क्या ग्राह्य है, क्या ग्राह्य नहीं है? इस पर भी जो कोई भेददृष्टि नहीं रखता, ऐसा साधक आचारलिंग का 'प्रसादी' कहलाता है॥४२॥ दूसरों के द्वारा की गई ईश्वर की निन्दा को जो कभी भी नहीं सुनता, उस तरह का साधक आचारलिंग का 'प्राणी' कहलाता है॥४३॥ इस तरह से आचारलिंग की पूजा में जो सदा लगा रहता है, वह नित्य शिव पद को प्राप्तकर गाणपत्य पदवी को प्राप्त करता है॥४४॥

हे देवि! इसी तरह से गुरुलिंग के भी उक्त छः भेद होते हैं। माता-पिता आदि का मोह छोड़कर जो गुरुलिंग के प्रति ही मोह रखता है, उसे गुरुलिंग का 'मोही' कहा जाता है॥४५॥ हे महादेवि! लौकिक बान्धवों को छोड़कर जो एकमात्र गुरुलिंग

लौकिकान् बान्धवान् त्यक्त्वा गुरुलिङ्गैकबान्धव:।
हर्षपूर्णो महादेवि गुरुभक्त इति स्मृत:॥४६॥
पूजामन्यां परित्यज्य गुरुलिङ्गैकपूजक:।
इति निष्ठापरो यस्तु गुरुपूजक उच्यते॥४७॥
गुरूपदिष्टमेवाथ समाचरणमाचरन्।
यश्च त्यक्तेतराचारो गुरुवीर: स उच्यते॥४८॥
यो वै न लङ्घयेद् देवि कदाचिद् गुरुशासनम्।
स वै गुरुप्रसादी स्यान्निवृत्तेतरशासन:॥४९॥
सेवामन्यां परित्यज्य गुरुलिङ्गैकसेवक:।
वर्तते य: सदा देवि गुरुप्राणी स हि स्मृत:॥५०॥
एवं भेदैश्च मां देवि गुरुमूर्तिधरं शिवम्।
भजतेऽनन्यचित्तो य: स मुक्त: स्यान्न संशय:॥५१॥

षड्विध: शिवलिङ्गभक्त:

शिवलिङ्गस्थलेऽप्येवं षड्विधं व्रतमाचरेत्।
शिवलिङ्गैकमोही स्यादन्यमोहविवर्जित:।
शिवलिङ्गैकभक्त: स्यादन्यभक्तिविवर्जित:॥५२॥

---

को ही अपना बन्धु मानता है, ऐसा आनन्द में निमग्न साधक गुरुलिंग का 'भक्त' कहलाता है॥४६॥ दूसरे देवताओं की पूजा को छोड़कर जो व्यक्ति गुरुलिंग की ही मात्र पूजा करता है और उसी में अपनी निष्ठा-भक्ति रखता है, वह गुरुलिंग का 'पूजक' कहलाता है॥४७॥ जो व्यक्ति गुरु के द्वारा उपदिष्ट सदाचार का पालन करता हुआ अन्य सभी आचारों का त्याग कर देता है, वह गुरुलिंग का 'वीर' कहलाता है॥४८॥ हे देवि! जो व्यक्ति गुरु के द्वारा उपदिष्ट शासन का कभी भी उल्लंघन नहीं करता, ऐसा सभी शासनों से निर्मुक्त भक्त या गुरुलिंग का 'प्रसादी' कहलाता है॥४९॥ हे देवि! अन्य सभी देवताओं की सेवा का परित्याग कर जो मात्र गुरुलिंग की सेवा में ही सदा लगा रहता है, वह गुरुलिंग का 'प्राणी' कहलाता है॥५०॥ हे देवि! इस तरह छ: प्रकार के गुरुमूर्ति-स्वरूप को धारण किये हुए शिव को जो भक्त अनन्यभाव से भजता है, वह अवश्य मुक्त हो जाता है। उसमें किसी प्रकार का सन्देह नहीं मानना चाहिये॥५१॥

शिवलिंग में भी इन्हीं छ: व्रतों का पालन करना चाहिये। अन्य सभी प्रकार के मोह को छोड़ कर शिवलिंग में ही मोह रखने वाला शिवलिंगैक 'मोही' कहलाता है, अर्थात् यह एकमात्र शिवलिंग के प्रति ही मोह रखता है। अन्य देवताओं की भक्ति से रहित व्यक्ति शिवलिंगैक 'भक्त' कहलाता है, अर्थात् यह केवल शिवलिंग की ही भक्ति करता है॥५२॥ अन्य देवताओं की पूजा को छोड़ कर एकमात्र शिवलिंग की

अनन्यदेवपूज: स्याच्छिवलिङ्गैकपूजक:।
शिवलिङ्गैकवीर: स्यात् पुण्यक्षेत्रादिनिस्पृह:।।५३।।
शिवलिङ्गप्रसादी स्यात् सुखदु:खविवर्जित:।
य: सदा शिवलिङ्गैकप्राणी स्त्रीभोगवर्जित:।।५४।।
एवं भेदेन मां देवि पूजयेल्लिङ्गरूपिणम्।
गाणपत्यं भवेत् तस्य दुर्लभं प्राकृतात्मनाम्।।५५।।

षड्विधश्चरलिङ्गभक्त:

चरलिङ्गस्थलेऽप्येवं भक्तस्याचरणं शृणु।
चरलिङ्गमेव सर्वस्वमिति संभावयन् हृदि।
चरलिङ्गैकमोही स्यादन्यमोहविवर्जित:।।५६।।
त्यक्त्वाऽभिमानं देहादौ जङ्गमैकाभिमानवान्।
चरलिङ्गैकभक्त: स्यादन्यभक्तिविवर्जित:।।५७।।
अन्यपूजां परित्यज्य चरलिङ्गं प्रपूजयेत्।
अयं च चरलिङ्गस्य पूजको नान्यपूजक:।।५८।।

---

पूजा करने वाला शिवलिंगैक 'पूजक' कहलाता है और इसी तरह से पुण्यक्षेत्र आदि की यात्रा का मोह छोड़ देने वाला शिवलिंगैक 'वीर' कहलाता है।।५३।। सदा सुख-दु:ख से परे रहने वाला साधक और स्त्रीप्रसंग से सदा दूर रहने वाला शिवलिंगैक 'प्राणी' कहलाता है।।५४।। हे देवि! इस प्रकार जो साधक छ: भेदों वाले शिवलिंग-स्वरूप को धारण किये हुए मेरे स्वरूप की पूजा करता है, उन्हें प्राकृत मनुष्यों के लिये दुर्लभ गाणपत्य पद की प्राप्ति होती है।।५५।।

हे देवि! अब तुम चर(जंगम)लिंग के भक्तों के आचार को सुनो। अन्य सभी प्रकार के मोह को छोड़ कर जो साधक अपने हृदय में चर(जंगम)लिंग के प्रति ही विशेष आदरभाव दिखलाता है, वह चरलिंग 'मोही' कहलाता है।।५६।। देह, इन्द्रिय आदि के प्रति आत्माभिमान को छोड़कर जो भक्त मात्र जंगम के प्रति अपनत्व दिखलाता है, ऐसा अन्य किसी के भी प्रति भक्ति न रखने वाला चरलिंग 'भक्त' कहलाता है।।५७।। अन्य सभी देवताओं की पूजा को छोड़कर जो साधक मात्र चर(जंगम)लिंग की पूजा करता है, ऐसा अन्य किसी की पूजा न करने वाला यह चर(जंगम)लिंग 'पूजक' कहलाता है।।५८।। अपने धन, प्राण इत्यादि सबको जो

अर्थप्राणादिकं सर्वं प्रीत्या कुर्याच्चरार्पितम्।
चरलिङ्गैकवीर: स्यात् पुन: स्वप्नेऽपि न स्मरेत्॥५९॥
सर्वं चरार्पितं कृत्वा तत्प्रसादं विशेषत:।
यो भुङ्क्ते चरलिङ्गस्य प्रसादी नान्यलोलुप:॥६०॥
शिवरूपान् चरान् पूज्यान् प्राणवत् परिभावयन्।
अयं च चरलिङ्गैकप्राणी स्यान्नान्यमानस:॥६१॥
एवं मद्रूपतापन्नं चरलिङ्गं समर्चयेत्।
गणत्वं प्राप्य सुचिरं मोदते सुखलीलया॥६२॥

षड्विध: प्रसादलिङ्गभक्त:

एवं प्रसादलिङ्गस्य स्थलं च शृणु तत्त्वत:।
अन्यद्रव्यरुचिं त्यक्त्वा पूर्वपूजादिवर्जित:।
प्रसादलिङ्गमोही स्यादन्यमोहविवर्जित:॥६३॥
प्रसादलिङ्गभक्तस्तु पूर्वाहारनिरासक:।
प्रसादपूजको देवि परमैत्र्यादिवर्जित:॥६४॥

---

प्रीतिपूर्वक जंगम को समर्पित कर देता है और फिर उसका स्वप्न में भी स्मरण नहीं करता, उस साधक को चरलिंग 'वीर' कहा जाता है॥५९॥ सब कुछ जंगम को समर्पित पर देने के बाद जो विशेष रूप से उस जंगम के प्रसाद का ही उपभोग करता है, अन्य किसी वस्तु में जो लालायित नहीं है, ऐसा साधक ही चरलिंग 'प्रसादी' कहलाता है॥६०॥ शिवस्वरूप, सर्वत्र पूजनीय जंगमों को जो साधक अपने प्राणों के समान मानकर उनकी सेवा करता है, अन्य किसी के प्रति अपने मन में स्थान नहीं बनाता, वह चर(जंगम)लिंग 'प्राणी' कहलाता है॥६१॥ इस प्रकार से जो साधक शिवस्वरूप को प्राप्त हुए चरलिंग की पूजा करता है, वह गाणपत्य पद को प्राप्त कर सुदीर्घ काल तक शिवलीला के सुख का उपभोग करता रहता है॥६२॥

इसी तरह से अब तुम प्रसादलिंग के भक्तों के छ: भेदों को सुनो। अन्य सभी प्रकार के द्रव्यों के प्रति रुचि को त्याग कर और जिन देवताओं की उपासना पूर्व में की जा रही थी, उन्हें भी छोड़ कर जो व्यक्ति अन्य सभी प्रकार के मोह को छोड़ चुका है, उसे प्रसादलिंग 'मोही' कहते हैं॥६३॥ हे देवि! प्रसादलिंग 'भक्त' वह है, जो व्यक्ति लिंग की पूजा करने से पहले आहार ग्रहण नहीं करता। पूजा कर लेने के उपरान्त ही जो प्रसाद ग्रहण करता है और दूसरों के प्रति राग, द्वेष आदि नहीं रखता, वह प्रसादलिंग 'पूजक' है॥६४॥ जो अपने हाथ से दूसरों के धन का

करेण परवित्तं तु कदापि नहि संस्पृशेत्।
स तु प्रसादलिङ्गैकवीरः स्यान्निस्पृहः सदा॥६५॥
आदानार्थं च दानार्थं करं नैव प्रसारयेत्।
नान्यत् किञ्चित्प्रसादस्य प्रसादी क्वापि संस्पृशेत्॥६६॥
न कुर्याज्जीवहिंसां च परैर्वा नापि कारयेत्।
प्रसादलिङ्गप्राणी स्यात् स भवेदात्मबोधकः॥६७॥
इत्थं प्रसादलिङ्गैकपरो भूतदयान्वितः।
यः पूजयति मां देवि मत्सायुज्यमवाप्नुयात्॥६८॥

षड्विधो महालिङ्गभक्तः

महालिङ्गस्थलेऽप्येवं भेदः संकथ्यतेऽधुना।
त्यक्तलोकसमाचारो लिङ्गनिष्ठैकमानसः।
स महालिङ्गमोही स्यादन्यमोहविवर्जितः॥६९॥
पूर्वभक्तस्थलं त्यक्त्वा पूर्वकर्मादि वर्जयेत्।
स महालिङ्गभक्तः स्यादन्यभक्तिविवर्जितः॥७०॥

---

कदापि स्पर्श नहीं करता और सदा निस्पृह रहता है, वह प्रसादलिंग 'वीर' कहलाता है॥६५॥ किसी वस्तु का दान ग्रहण करने के लिये अथवा दान देने के लिये जो कभी अपने हाथ नहीं पसारता, केवल शिवप्रसाद के ग्रहण के लिये ही जो हाथ फैलाता है, वह प्रसादलिंग 'प्रसादी' कहलाता है॥६६॥ जो स्वयं जीवहिंसा नहीं करता और न दूसरों से करवाता है, ऐसा आत्मा के स्वरूप को जानने वाला साधक प्रसादलिंग 'प्राणी' कहलाता है॥६७॥ हे देवि! इस तरह से एकमात्र प्रसादलिंग का उपासक जो शिवभक्त सभी प्राणियों पर दयाभाव रखता हुआ मेरी उपासना करता है, वह मेरी सायुज्य पदवी को प्राप्त करता है॥६८॥

अब मैं उपर बताई गई पद्धति से ही महालिंग के भक्तों के छः भेदों का स्वरूप भी बताता हूँ। लोक-व्यवहार को छोड़कर जिसका मन मात्र महालिंग की पूजा में ही रम गया है, उसे महालिंग 'मोही' कहते हैं, क्योंकि उसने अन्य सबके प्रति मोह का परित्याग कर दिया है॥६९॥ पूर्व में की गई भक्ति को और पूर्व में किये गये विविध अनुष्ठानों को भी छोड़ कर अन्य सभी देवताओं की भक्ति से रहित व्यक्ति महालिंग 'भक्त' कहलाता है॥७०॥ जो व्यक्ति अज्ञानी मनुष्यों के सम्पर्क

**त्यजेत् संसर्गमज्ञानां त्यजेद् वै भाषणादिकम्।**
**शुद्धसत्त्वाश्रयो यस्तु स महालिङ्गपूजक:॥७१॥**
**सृष्टिस्थितिलयाद्यं हि जीवकृत्यं न च स्मरेत्।**
**स महालिङ्गवीर: स्यान्नान्यचित्तसमाश्रय:॥७२॥**
**पूर्वकर्मादिकान् सर्वानन्तर्लिङ्गे निवेदयेत्।**
**महालिङ्गप्रसादी स्यात् पङ्क्तिभोजनवर्जित:॥७३॥**
**बाह्यार्चनादि सन्त्यज्य भवेदान्तरपूजक:।**
**आत्मार्पको महालिङ्गप्राणी भवति पार्वति॥७४॥**
**महालिङ्गस्थले त्वेवं मानसैरुपचारकै:।**
**अर्चयेद् यस्तु मां नित्यं मत्सायुज्यमवाप्नुयात्॥७५॥**

आहत्य ३६ लिङ्गस्थलानि

**एवं लिङ्गस्थलं देवि तदङ्गस्थलयोगत:।**
**एकैकं षड्विधं प्रोक्तं तेन षट्त्रिंशतां गतम्।**
**पूर्वपूजासमायोगाद् उत्तरोत्तरमाश्रयेत् ॥७६॥**

---

को छोड़ देता है, उनसे भाषण आदि भी नहीं करता, केवल शुद्ध प्रकृति के मनुष्यों से ही सम्पर्क रखता है, वह महालिंग 'पूजक' कहलाता है॥७१॥ सृष्टि, स्थिति, लय आदि सारे कार्य जीवभाव से संबद्ध हैं, अर्थात् इनका संबन्ध केवल अज्ञानी मलावृत जीवों से ही है, शिवभाव में प्रतिष्ठित साधक इनका कभी स्मरण नहीं करता और न शिव के सिवाय अन्य किसी देवता की शरण में ही जाता है, ऐसा साधक महालिंग 'वीर' कहलाता है॥७२॥ अपने पूर्वकृत सभी कर्मों को जो साधक अपने अन्तर्लिंग को समर्पित कर देता है और जो पंक्ति में बैठ कर भोजन नहीं करता, उसे महालिंग 'प्रसादी' कहते हैं॥७३॥ हे पार्वति! देवताओं की बाह्य पत्र, पुष्प आदि से की जाने वाली पूजा को छोड़ कर जो साधक आन्तर भावपुष्प आदि से महालिंग की पूजा करके उसे अपनी आत्मा को भी समर्पित कर देता है, वह महालिंग 'प्राणी' कहलाता है॥७४॥ इस तरह से महालिंग स्थल में मानस उपचारों से जो साधक मेरी नित्य पूजा करता है, वह शिवसायुज्य को प्राप्त करता है॥७५॥

हे देवि! इस प्रकार एक एक लिंगस्थल अंगस्थल के योग से छ: छ: प्रकार का होकर कुल [४]छत्तीस भेद वाला हो जाता है। पहले की पूजा कर लेने के बाद क्रमश: आगे-आगे बढना चाहिये॥७६॥

---

४. अभी हाल में मैसूर से प्रकाशित सिद्धान्तशिखामणि के टीकाकार मरितोंटदार्य के सटिप्पण कैवल्यसार नामक ग्रन्थ में इनका विस्तार से सुन्दर विवेचन मिलता है।

अङ्गेषु लिङ्गस्थिति:

तस्मादेकं परं लिङ्गं नामरूपक्रियात्मना।
संस्थितं ज्ञानकर्मभ्यामङ्गेऽस्मिन् षट्स्थलात्मके ॥७७॥
इष्टलिङ्गं तु बाह्याङ्गे प्राणलिङ्गं तथाऽऽन्तरे।
आत्मनिष्ठं भावलिङ्गमेवं ज्ञेयं नगात्मजे ॥७८॥
आचारो नासिकाङ्गे स्याज्जिह्वाङ्गे गुरुलिङ्गकम्।
दृगङ्गे शिवलिङ्गं स्यात् त्वगङ्गे चरलिङ्गकम् ॥७९॥
प्रसादलिङ्गं श्रोत्राङ्गे महालिङ्गं हृदि स्थितम्।
एवं कर्मेन्द्रियाङ्गेषु लिङ्गयोगो विधीयते ॥८०॥
आचारलिङ्गं तत्रोक्तं शिवलाञ्छनसंयुतम्।
आचारलिङ्गसम्बन्धि गुरुलिङ्गमुदाहृतम् ॥८१॥
गुरुलिङ्गोपदिष्टं यच्छिवलिङ्गं तदीरितम्।
शिवलिङ्गमुखं यत्तत् चरलिङ्गमुदाहृतम् ॥८२॥

---

इस तरह से एक ही परलिंग नाम, रूप और क्रिया के भेद से तथा ज्ञान और कर्म के भेद से अंग में भी षट्स्थल के रूप में विराजमान है॥७७॥ हे नगात्मजे (हिमालयपुत्रि)! बाह्य अंग में इष्टलिंग, आन्तर अंग में प्राणलिंग और आत्मा में भावलिंग की स्थिति जाननी चाहिये॥७८॥ नासिका अंग में आचारलिंग, जिह्वा अंग में गुरुलिंग, नेत्र इन्द्रिय में शिवलिंग, स्पर्शन इन्द्रिय में चर(जंगम)लिंग की स्थिति समझनी चाहिये॥७९॥ श्रोत्र इन्द्रिय में प्रसादलिंग और हृदय में महालिंग की स्थिति मानी जाती है। इसी तरह से अंग की पांच [५]कर्मेन्द्रियों में भी पाँच लिंगों का संबन्ध किया जाता है॥८०॥ जैसे कि उपस्थ में आचारलिंग, पायु में गुरुलिंग, पाद में शिवलिंग, पाणि में चर(जंगम)लिंग और वाक् में प्रसादलिंग की स्थिति मानी जायगी। भस्म, रुद्राक्ष आदि शिवचिह्नों को अपने शरीर पर धारण करने वाला साधक आचारलिंग का उपासक माना जाता है। इन आचारों का उपदेश करने वाला गुरुलिंग है॥८१॥ उस गुरुलिंग के उपदेश से प्राप्त होने वाला लिंग ही शिवलिंग है। उस शिवलिंग का मुख ही जंगमलिंग है॥८२॥

---

५. यह विषय अनुभवसूत्र (६।५-११) में अधिक स्पष्ट रूप से प्रतिपादित है।

